

श्रीमदभिनवचन्द्रेश्वरो विजयतेतराम्

सामवेदीया

# छान्दोग्योपनिषत्

## मिताक्षरा हिन्दीव्याख्यासंवलितशाङ्करभाष्ययुता
## (पारायण संस्करण)





'विद्यानन्दीमिताक्षरा' व्याख्याकार एवं निर्देशक

श्री कैलासपीठाधीश्वर परमादर्श आचार्य महामण्डलेश्वर

श्रीमत्स्वामी विद्यानन्दगिरि जी महाराज वेदान्त-सर्वदर्शनाचार्य

ॐ

बन्धो मोक्षश्च तृप्तिश्च, चिन्तारोग्य क्षुदादय:
स्वेनैव वेद्या यज्ज्ञानं, परेषां आनुमानिकम्॥ वि·चू.
दशभि: पुत्रै: सह गर्धभी भारं वहति॥

अन्ध सुदर्पण वेद पुराणा - दर्वी कहाँ महारस जाना॥
लोभ पास जेहि गर न बन्धाया, सो नर तुम्ह समान रघुराया-
नारि नयन सर जाहिं न लागा, महा मोह निशि तम सो जागा॥
मम दर्शन फल परम अनूपा, जीव पाव निज सहज स्वरूपा।
कामिन की दीनता दिखाई, धीरन के मन बिरति दृढाई॥
नहि असत्य सम पातक पुंजा, गिरि सम होई कि कोटिक गुंजा॥
नारि बिबस नर सकल गोसाई, नाचहि नट मर्कट की नाई॥.

सांख्य, योगी - परिणाम वाद.
नैय्यायिक, वैशेषिक = आरम्भवाद.
वेदान्ति = विवर्त वाद.

1) कर्मांङ्ग उपासना (eg) उद्‌गीथ, कर्म में समृद्धि.
2) संपद् or अभ्युदय फलक उपासना (eg) प्रतीक ऐश्वर्य प्राप्ति.
3) अहंग्रह उपासना or कैवल्य सन्निकृष्ट उपासना. सालोक्य, सामीप्य.
(eg) प्रणव; महावाक्य.
प्रतीक उपासनाओं में केवल प्रज्ञाप्तिविद्या गृहस्थों के लिये -
मूर्ति उपासना = @ अवैदिक एवं तान्त्रिक उपासना है.
वेदान्ती एवं सांख्य = सत्कार्यवाद eg तिलेषु तैलम्.
नैय्यायिक = असत्कार्यवाद.

1) कथा का वेगन.
आत्मा में अनात्मा का अध्यास = स्वरूपाध्यास एवं संसर्गाध्यास
अनात्मा में आत्मा का अध्यास = केवल संसर्गाध्यास.
कहीं का ईंट कहीं का रोड़ा भानुमती कुनबा जोड़ा.
(s) = उत्स ऋषि के शिष्य वर्तन्तु ~~[illegible]~~ 14 विद्या पढ़े हो। 14000 असरफी
का दो। राजा जो भी दान देकर ऋषि का पात्र लेकर जंगल जाने वाले थे।
दक्षिणा चुकाने के लिये क्या करूँ। कहाँ याचना करूँ। (सोचते सोचते सोचा)
र कोष पर चढ़ाई के लिये रात सोचा। नारद कुबेर को बताया। कुबेर प्रात: सोने का
[illegible]

ॐ स्वामी मेधानन्द पुरी

ॐ

।। श्रीमदभिनवचन्द्रेश्वरो विजयतेतराम् ।।

श्रीकैलासविद्यालोकस्य अष्टसप्ततितमः (७८वाँ) सोपानः

## सामवेदीया

# छान्दोग्योपनिषत्

## मिताक्षरा हिन्दीव्याख्यासंवलितशाङ्करभाष्ययुता

(पारायण संस्करण)

*विद्यानन्दीमिताक्षरा व्याख्याकार एवं निर्देशक*

**वेदान्त-सर्वदर्शनाचार्य यतीन्द्रकुलतिलक श्रीकैलासपीठाधीश्वर परमादर्श आचार्य महामण्डलेश्वर श्रीमत्स्वामी विद्यानन्द गिरि जी महाराज**




*सम्पादक :*

**स्वर्ण लाल तुली**

बी० इ०, डी० डी० इ०

*प्रकाशक :–*
**श्री कैलासविद्या प्रकाशन**
कैलास आश्रम, कैलास गेट, ऋषिकेश-२४९२०१
द्वारा कैलास विद्यातीर्थ, आदिशंकराचार्य स्मारक,
६ भाई वीर सिंह मार्ग, नई दिल्ली-११०००१ दूरभाष : ३३४७४७५
Website : www.kailasashram.com

***सौजन्य*** **:- स्वर्गीय कैप्टन श्री जगदीश लाल ढल जी की पुण्य स्मृति में उनकी धर्मपत्नी श्रीमती निर्मल ढल एवं सुपुत्र सर्वश्री विपिन, राजीव, सुमित एवं गगन ढल, अशोक विहार, नई दिल्ली दूरभाष : ७४३६९६६ (निवास), ७१३२०१३ (आफिस)**



प्रथमावृत्ति : ३,००० - वि. सं. २०५९ - सन् २००२ ई.

मूल्य : ३०० रुपये

*पुस्तक प्राप्ति स्थान:-*

१. **कैलास विद्या केन्द्रीय समिति,** ६, भाई वीर सिंह मार्ग, नई दिल्ली-११०००१
२. **श्रीकैलास आश्रम, कैलास गेट,** मुनि की रेती, ऋषिकेश–२४९२०१,
दूरभाष- ०१३५-४३०५९८, ४३५४९६
३. **ब्रह्मानन्द आश्रम,** मुनि की रेती, ऋषिकेश–२४९२०१, दूरभाष- ०१३५-४४२२९८
४. **श्री दशनाम संन्यास आश्रम,** भूपतवाला, हरिद्वार–२४९४०१, दूरभाष- ०१३३-४६१७०६
५. **श्री कैलास आश्रम,** उजेली, उत्तरकाशी-२४९१९३, दूरभाष- ०१३७४-२२३६१
६. **श्री कैलासधाम,** नई झूंसी (प्रयागराज)-२२१५०६, दूरभाष- ०५३२-६६८७१८
७. **श्री शंकर ब्रह्मविद्याकुटीर,** ८३-ए, द्वारका पुरी, मुजफ्फर नगर-२५१००१
८. **चैतन्य सत्संग भवन,** १३/३६१ गोविन्द नगर, कानपुर-६
९. **श्री राम आश्रम,** समानामण्डी, पटियाला-१४७१०१, दूरभाष- ०१७६४-२०४५०
१०. **श्री कैलासविद्यातीर्थ (आदिशंकराचार्य स्मारक)**
६, भाई वीर सिंह मार्ग, नई दिल्ली-११०००१ दूरभाष- ०११-३३४७४७५
११. **श्री कैलास आश्रम,** मॉडल टाऊन, रोहतक-१२४००१ दूरभाष- ०१२६२-४००३०
१२. **श्री कैलास विद्यातीर्थ,** गिरियक रोड, राजगीर (नालन्दा)-८०३११६, दूर.- ०६११२-५५२८३
१३. **श्री कैलास विद्याधाम,** रूप नगर, जम्मू तवी-१८०००१, दूरभाष- ०१९१-५९५१४०
१४. **नर्मदा सत्संग आश्रम,** भिलाड़िया घाट, होशंगाबाद (म.प्र.)
१५. **श्री माधवानन्द आश्रम,** महोमदाबाद, जिला- खेड़ा (गुजराज), दूरभाष- ०२६९४-४४८६८

ॐ

श्रीमदभिनवचन्द्रेश्वरो विजयतेतराम्

## सम्पादकीय

### दिशन्तु शं मे गुरुपादपांसवः

सामवेदीय छान्दोग्योपनिषत् में आठ अध्याय हैं। प्रत्येक अध्याय में क्रमशः १३, २४, १९, १७, २४, १६, २६ एवं १५ खण्ड हैं जिनमें आये हुए मन्त्रों की कुल संख्या ६२८ है। श्रुति प्रस्थान के अन्तर्गत इस उपनिषद् पर भगवान् आदि शंकराचार्य भगवत्पाद का प्रसन्न एवं गम्भीर भाष्य है। प्रस्तुत ग्रन्थ में मूल मन्त्रों तथा शांकरभाष्य के अतिरिक्त श्री कैलासपीठाधीश्वर परमादर्श आचार्य महामण्डलेश्वर अनन्त श्री स्वामी विद्यानन्द गिरि जी महाराज द्वारा विरचित विद्यानन्दी मिताक्षरा हिन्दी व्याख्या भी उपनिषद् मन्त्रों के साथ दी गई है जिसमें मन्त्र के प्रत्येक पद का अन्वय क्रम से अर्थ दिया गया है जो शाङ्करभाष्य सम्मत है। मन्त्रार्थ स्पष्ट करने के लिए आवश्यक शब्द राशि कोष्ठक में दे दी गई है जिससे पाठकों को सुगमता से मन्त्रार्थ का बोध हो जावे। मन्त्र के तात्पर्य समझाने के लिए शीर्षक भी दिया गया है।

छान्दोग्योपनिषत् के अन्तर्गत विषयों का बिहंगदृष्ट्या विवेचन महाराज श्री ने पाठकोपयोगी प्रस्तावना में अपनी अद्वितीय शैली द्वारा सर्वसुबोध्य रूप में कर दिया है। प्रस्तावना को देखते रहने से पारायण में अधिक आनन्द मिलता रहेगा, ऐसा हमारा विश्वास है।

प्रतिदिन एक घण्टा भाष्य पारायण क्रमानुसार छान्दोग्योपनिषत् सोलह आह्निकों (दो-दो अध्याय के चार आह्निक चतुष्कों) में विभक्त है जिसका अवलोकन 'आह्निक प्रदीपिका' में पाठक कर सकते हैं। विषय सूची में दिये गये विषयों का विभाजन प्रत्येक खण्ड के आधार पर किया गया है। अतः १५४ खण्डों के १५४ विषय, इस सूची में उपलब्ध हैं। प्रत्येक खण्ड में आये मन्त्रों की संख्या भी यथा स्थान विषय सूची में देख सकते हैं।

प्रस्थानत्रयी शांकरभाष्य का इस धरा पर प्रादुर्भाव १ जुलाई १९९८ (आषाढ़ शु. सप्तमी वि.सं. २०५५) को हुआ था। इसका आवाहन श्री कैलासपीठाधीश्वर जी महाराज ने 'देवानुग्रह त्रिदशक महोत्सव' के शुभारम्भ पर किया था। उस समय महाराज श्री को कैलास ब्रह्मविद्यापीठ पर विराजे २९ वर्ष पूर्ण होकर तीसवां वर्ष लगा था। महाराज श्री ने वर्ष पर्यन्त एक घण्टा प्रतिदिन शांकरभाष्य पारायण का व्रत लिया था। वर्ष पर्यन्त भाष्यपारायण में हुए अनुभवों के आधार पर महाराज श्री ने आजीवन इस व्रत को धारण कर लिया और दूसरों को भी इसे अपनाने की सच्ची प्रेरणा देने लगे। महाराज श्री का उद्घोष है कि नियमतः श्रद्धापूर्वक कम से कम एक घण्टा प्रतिदिन शाङ्करभाष्य पारायण से धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष चारों पुरुषार्थों की सिद्धि प्राप्त की जा सकती है। यह रामबाण के समान अचूक साधन है। महाराज श्री की प्रेरणा से हजारों सन्त एवं भक्त इस साधन को आजीवन अपनाने का व्रत ले चुके हैं और इसके फलस्वरूप विलक्षण आनन्द एवं शान्ति का अनुभव कर रहे हैं। इससे लाभान्वित भक्तों के नित्य नये अनुभव भी सुनने को मिलते हैं। अतएव धर्मावलम्बी सभी जनों को शाङ्करभाष्य पारायण को शीघ्रातिशीघ्र अपनाना चाहिये। विशेषकर श्रीमद्भगवद्गीता शाङ्करभाष्य पारायण सभी नर-नारी निःसंकोच अपना सकते हैं क्योंकि इस शास्त्र में मानव

मात्र का अधिकार है। अतएव हम सभी भक्तों को श्रीमद्भगवद्गीता शाङ्करभाष्य का अवलम्बन लेने एवं इससे होने वाले आत्म कल्याण के भागी बनने की अपील करते हैं।

वेदान्त साधना क्रम में प्राचीनतम पद्धति के अनुसार स्वाध्याय के अतिरिक्त शांकरभाष्य पारायण एवं अष्टादशाह प्रवचन तो कई वर्षों से महाराजश्री चला ही रहे हैं। इसके अतिरिक्त एक अन्य नूतन क्रम भी उपयुक्त समझकर महाराजश्री ने निश्चित किया है, वह है- एक दिवसीय औपनिषद ज्ञानयज्ञ, द्विदिवसीय औपनिषद ज्ञानयज्ञ, त्रिदिवसीय औपनिषद ज्ञानयज्ञ, चतुर्दिवसीय औपनिषद ज्ञानयज्ञ, पंचदिवसीय औपनिषद ज्ञानयज्ञ, षट्दिवसीय औपनिषद ज्ञानयज्ञ एवं सप्तदिवसीय औपनिषद ज्ञानयज्ञ। इस प्रकार का ज्ञानयज्ञ भी वेदान्त प्रचार के लिए उपयुक्त होगा, जिसका क्रम निम्नांकित होगा-

१. ईशावास्योपनिषद् भाष्य पारायण तथा प्रातः-सायं दो-दो घण्टे प्रवचन।

२. ऐतरेयोपनिषद् भाष्य पारायण एवं पूर्वोक्त क्रम से दो दिनों में प्रवचन।

३. केनोपनिषद् भाष्य पारायण एवं उक्त क्रम से तीन दिनों में प्रवचन।

४. कठोपनिषद् भाष्य पारायण एवं चार दिनों में उक्त क्रम से प्रवचन।

५. तैत्तिरीयोपनिषद् भाष्य पारायण एवं उक्त क्रम से पाँच दिनों में प्रवचन।

६. प्रश्नोपनिषद् तथा मुण्डकोपनिषद् भाष्य पारायण तथा पूर्वोक्त रीति से छः दिनों में प्रवचन।

७. सकारिका माण्डूक्योपनिषद् भाष्य पारायण तथा सात दिनों तक प्रातः-सायं दो-दो घण्टे का प्रवचन।

प्रस्तुत छान्दोग्योपनिषत् (पारायण संस्करण) के प्रकाशन के साथ ही कैलास विद्या प्रकाशन द्वारा दसों उपनिषदों, श्रीमद्भगवद्गीता एवं ब्रह्मसूत्र के पारायण संस्करणों के प्रकाशन का लक्ष्य पूर्ण होता है। पारायणोपयोगी ग्रन्थों का प्रकाशन एवं पारायणानुरक्त भक्तों को उनका निःशुल्क वितरण, महाराज श्री के मन में लोककल्याण के प्रति गहरी आस्था एवं संवेदना का प्रतीक है।

छान्दोग्योपनिषत् (पारायण संस्करण) का प्रकाशन महाराजश्री की प्रेरणा से स्वर्गीय कैप्टन जगदीश लाल ढल की पुण्य स्मृति में उनकी धर्मपत्नी श्रीमती निर्मल ढल एवं सुपुत्रों सर्वश्री विपिन, राजीव, सुमित और गगन ढल ने करवाया है। हम उनकी महाराजश्री के प्रति अनन्य भक्ति एवं उनके आदेश के प्रति अटूट श्रद्धा के लिए उनको भूरिशः धन्यवाद देते हैं।

ग्रन्थ के शोधपत्रों को पढ़ने और शुद्ध करने में कैलासाश्रम के आदरणीय आचार्य स्वामी भास्कर संविद्गिरि जी ने सहयोग दिया है उनके हम आभारी हैं। नाथ प्रिन्टर्स के श्री प्रवेश शर्मा एवं गिरीश शर्मा जी तथा कम्पोजकर्ता श्री अनिल जी भी विशेष धन्यवाद के योग्य हैं।

**हरि ॐ सत्सत्।**

**२०५९ नवसंवत्सरारम्भे**
**१३ अप्रैल २००२**

*गुरुपादानुरागी*
**स्वर्णलाल तुली**
विद्यासदन, ४५, गुजराँवाला टाऊन, भाग-२
दिल्ली-११०००९

ॐ

# छान्दोग्योपनिषत्

(हिन्दीमिताक्षराव्याख्यासंवलितशाङ्करभाष्ययुता)

## आह्निक प्रदीपिका

| आह्निक क्रमाङ्क | अध्याय | खण्ड (तक) | पृष्ठ सं. | कुल पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|
| | | प्रथम आह्निक चतुष्क | | |
| १ | १ | ५ | १ - २५ | २५ |
| २ | १ | १३ | २६ - ५२ | २७ |
| ३ | २ | १८ | ५३ - ७७ | २५ |
| ४ | २ | २४ | ७८ - ९५ | १८ |
| | | | | योग - ९५ |
| | | द्वितीय आह्निक चतुष्क | | |
| ५ | ३ | १३ | ९६ - १२२ | २७ |
| ६ | ३ | १९ | १२३ - १४३ | २१ |
| ७ | ४ | ९ | १४४ - १६५ | २२ |
| ८ | ४ | १७ | १६६ - १८४ | १९ |
| | | | | योग - ८९ |
| | | तृतीय आह्निक चतुष्क | | |
| ९ | ५ | ९ | १८५ - २०९ | २५ |
| १० | ५ | २४ | २१० - २३९ | ३० |
| ११ | ६ | ७ | २४० - २६३ | २४ |
| १२ | ६ | १६ | २६४ - २८९ | २६ |
| | | | | योग - १०५ |
| | | चतुर्थ आह्निक चतुष्क | | |
| १३ | ७ | १५ | १९० - ३१७ | २८ |
| १४ | ८ | ३ | ३१८ - ३४२ | २५ |
| १५ | ८ | ८ | ३४३ - ३६१ | १९ |
| १६ | ८ | १५ | ३६२ - ३८२ | २१ |
| | | | | योग - ९३ |

कुल पृष्ठ सं॰ ३८२

ॐ

# छान्दोग्योपनिषत्

(हिन्दीमिताक्षराव्याख्यासंवलितशाङ्करभाष्ययुता)

## विषय सूची



### द्वितीय अध्याय

पञ्चमाध्याय

षष्ठाध्यायः



सप्तमाध्यायः

ॐ

# प्रस्तावना

## दिशन्तु शम्मे गुरुपादपांसवः

अनादि अपौरुषेय वेद का प्रामाण्य आस्तिक समाज में सर्वमान्य है। इसकी प्राचीनता को आधुनिक विद्वानों ने भी स्वीकार किया है। ईसा से कई हजार वर्ष पूर्व की रचना का अन्दाज पाश्चात्य विद्वानों ने लगाया है; साथ ही यह भी कहा है कि विश्व के पुस्तकालय में सर्वप्रथम वेद ही आया है। यद्यपि इनके सभी विचारों से हम सहमत नहीं हैं, फिर भी इन्होंने सर्वाधिक प्राचीनता वेद की मानी है, एतदर्थ ये धन्यवाद के पात्र हैं। सायणाचार्य ने वेद के विषय में कहा है कि-

> ''प्रत्यक्षेणानुमित्या वा यस्तूपायो न बुध्यते।
> एतं विदन्ति वेदेन तस्माद्वेदस्य वेदता।।''

'वेदों की वेदता इसी बात में है कि जो उपाय प्रत्यक्ष या अनुमान प्रमाण से नहीं जाना जा सकता, उसे लोग वेद से जान लेते हैं।'

धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष ये चार पुरुषार्थ माने गये हैं, जिनके स्वरूप, साधन तथा अधिकारी आदि की सम्यक् प्रकार से चिन्ता वेदों में की गयी है। इन चारों में मोक्ष परम पुरुषार्थ है क्योंकि वह नित्य और निरतिशय है। मोक्ष का साधन ब्रह्मात्मैक्य ज्ञान है और ब्रह्मात्मैक्यज्ञान वेद के शिरोभाग उपनिषदों के विचार से होता है। वेद में कर्म, उपासना तथा ज्ञान ये तीन काण्ड हैं। कर्म और उपासना से शुद्ध एवं शान्त अन्तःकरण वाले पुरुष के मन में लोक परलोक के समस्त भोगों से वैराग्य उत्पन्न हो जाता है तभी वह नित्य शाश्वत परमात्म स्वरूप मोक्ष की अभिलाषा करता है। इसीलिए कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड उपनिषत् का हेतुहेतुमद्भाव सम्बन्ध माना गया है।

''वेदानां सामवेदोऽस्मि'' इस भगवद्गीता वाक्यानुसार सामवेद परमेश्वर की दिव्य विभूतियों में माना गया है। ''सहस्रवर्त्मा सामवेदः'' इस उक्ति के अनुसार किसी समय सामवेद की सहस्र शाखायें थीं, जिनमें कौथुम, जैमिनि, तलवकार तथा राणायण ये चार शाखायें आज भी उपलब्ध हैं। सायणाचार्य जी षड्विंश ब्राह्मण के भाष्य में लिखते हैं कि सामवेद के १- प्रौढ़ब्राह्मण (पंचविंश), २- षड्विंश ब्राह्मण, ३- सामविधान, ४- आर्षेय ब्राह्मण, ५- देवताध्याय ब्राह्मण, ६- उपनिषद् ब्राह्मण, ७- संहितोपनिषद् और ८- वंश ब्राह्मण माने जाते हैं अर्थात् सामवेद के सभी आठ ब्राह्मण हैं। यहाँ पर उपनिषद् ब्राह्मण का दूसरा नाम छान्दोग्य ब्राह्मण है। किन्तु कुमारिलभट्ट आदि ने जहाँ भी प्रमाण दिया है, उससे यह निश्चित होता है कि सामवेद के सभी ब्राह्मण छान्दोग्य नाम से प्रसिद्ध थे। अस्तु। सामवेद की उपलब्ध उपर्युक्त चार शाखाओं

में से तीसरी तलवकार शाखा का ब्राह्मण छान्दोग्य नामक है। जिसके सभी दश अध्याय हैं। उनमें से प्रारम्भ के दो अध्यायों को छोड़कर शेष आठ अध्यायों को छान्दोग्योपनिषद् कहते हैं। अतः तलवकार शाखीय छान्दोग्य ब्राह्मण के अन्तर्गत छान्दोग्योपनिषद् मानी जाती है। जिस पर आद्य शंकराचार्य भगवत्पादने प्रसन्न एवं गम्भीर भाष्य लिखा है। यद्यपि ब्रह्मसूत्र में छान्दोग्योपनिषद् की श्रुतियों का आलम्बन कर सर्वाधिक अधिकरणों की रचना भगवान् वेदव्यास ने की है जिनका अतिगम्भीर चिन्तन शांकरभाष्य में किया गया है; किन्तु छान्दोग्योपनिषत् के क्रमबद्ध विषयों का चिन्तन ब्रह्मसूत्र में नहीं हो सका। इसलिए छान्दोग्योपनिषत् पर पाठक्रमानुसार भाष्य लिखना आवश्यक समझकर भगवान् शंकराचार्य जी ने भाष्य की रचना की है।

यद्यपि द्राविड भाष्य में पाठक्रमानुसार छान्दोग्योपनिषत् का विस्तृत चिन्तन इससे पूर्व हो चुका था फिर भी संक्षेप में पाठक्रमानुसार भाष्य लिखना आवश्यक माना जाता है। इन दोनों बातों का वर्णन छान्दोग्योपनिषत् के सम्बन्ध भाष्य में आचार्य शंकर ने ''ऋजुविवरणमल्प-ग्रन्थमिदमारभ्यते'' इस वाक्य द्वारा किया है। छान्दोग्योपनिषत् के प्रारम्भिक पाँच अध्यायों में उपासना का विस्तार से विधान है और कहीं-कहीं कर्मों का भी विधान देखा जाता है- यथा लोकद्वार सामका पाठ और ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा सामवेद के उच्चारण में भूल होने पर ''भूः स्वाहा'' इत्यादि मन्त्रों से प्रायश्चित्य होम का विधान है। शेष अन्तिम तीन अध्यायों में केवल दहरविद्या को छोड़कर सर्वत्र निर्गुण ब्रह्म का प्रतिपादन किया गया है।

आदर-सत्कारपूर्वक निरन्तर दीर्घकाल तक चिन्तन को उपासना कहते हैं। कर्माङ्ग अवबद्धोपासना, प्रतीकोपासना तथा अहंग्रहोपासना भेद से तीन प्रकार की उपासनाएं कही गयी हैं। भाष्यकारीय वचन के अनुसार कर्म समृद्धि के लिए कर्माङ्ग अवबद्ध उपासना, कैवल्यसंनिकृष्ट फलक उपासना और अभ्युदय साधनरूप उपासना, ऐसी तीन उपासनाएं मानी गयी हैं। इनमें प्रथम उद्गीथावयव प्रणव में परमात्मदृष्टि का विधान किया गया है। उद्गीथ एक कर्म और उद्गीथ नामक उपासना भी है। यह उपासना कर्मफल समृद्धि के लिए है। यजमान को प्राप्त होने वाले कर्मफल में ऋत्विजों द्वारा की गयी उद्गीथ उपासना कुछ अतिशय उत्पन्न करती है। अतएव यजमान से भी यह उपासना करायी जाती है। उपासना के अभाव में भी उद्गीथ कर्म का अनुष्ठान अंग विगुण नहीं है, अपितु सफल है। इसे ''यदेव विद्या करोति'' इस श्रुति में कहा गया है। उपकोसलविद्या शाण्डिल्यविद्या इत्यादि अहंग्रह उपासनाएं हैं। इनमें उपास्य ब्रह्म को अहंभाव से ग्रहणकर चिन्तन किया जाता है। ''आदित्यं ब्रह्मेत्युपासीत'', ''लोकेषु पञ्चविधं सामोपासीत'', तथा पञ्चाग्निविद्या ये सब प्रतीक उपासनाएं हैं। इनमें पञ्चाग्निविद्या का फल देवयान से ब्रह्मलोक की प्राप्ति बतलाया गया है। शेष प्रतीकोपासनाओं का फल अभ्युदय ही है, मोक्ष नहीं। इस प्रकार कर्म में अतिशय आधान करने वाली कर्माङ्गावबद्ध उद्गीथादि उपासना,

अभ्युदय फलक प्रतीकोपासना तथा कैवल्य सन्निकृष्ट फलप्रद अहंग्रहोपासना का विस्तृत वर्णन इस छान्दोग्योपनिषद् में किया गया है। जिसका संक्षिप्त विचार इस प्रस्तावना में भी किया जाता है और इसकी विस्तार मूलग्रन्थ के अध्ययन काल में ही स्वयं पाठक देख सकेंगे।

## प्रथमाध्याय

**प्रथमखण्ड:-** प्रथमाध्याय में तेरह खण्ड हैं, जिनमें प्रथमखण्ड के अन्तर्गत उद्गीथावयव प्रणव को सर्वलोक वेदसारत्व, सर्वकामावाप्ति गुणवत्त्व तथा समृद्धिगुण ऐसे तीन गुणों से विशिष्ट कहा गया है। इस प्रणव में परमात्मदृष्टि से उपासक को उपास्य के अनुरूप फल की प्राप्ति होती है। यों तो सभी वेदों में प्रणव आया है, किन्तु ''व्याप्तेश्च समञ्जसम् (ब्र० ३।३।९)'' इस सूत्र में भगवान् वेदव्यास ने सामभक्ति उद्गीथ के अवयव प्रणव को ही परमात्मदृष्टि से उपासना करने के लिए कहा है।

**द्वितीयखण्ड:-** इसमें देवासुर संग्राम कथा व्याज से चक्षुरादि इन्द्रियों की अपेक्षा प्राण में श्रेष्ठत्व बतलाया गया है। ऐसे श्रेठ प्राणरूप से उद्गीथावयव प्रणव की उपासना का विधान किया गया है।

अशास्त्रीय स्वाभाविक वृत्ति से प्राण का पराभव कभी भी नहीं होता। इसलिए यही उपास्य है। प्राण शरीर के अङ्गों में रसरूप से रहता है। अत: वह अङ्गिरा ऋषि है, वाणी का पति और आस्य से निकलने के कारण अयास्यरूप है। ऐसे प्राण के तीनों गुण उपासना के लिए कहे गए हैं।

**तृतीयखण्ड:-** उद्गीथ अवयव प्रणव की उपासना आदित्यदृष्टि से इस तीसरे खण्ड में बतलायी गयी है। जैसे आदित्य, तम और तज्जनित भय को दूर कर डालता है, वैसे ही आदित्यदृष्टि से प्रणव की उपासना करने पर अज्ञान एवं तज्जन्य भय का नाश हो जाता है। अधिदैव तथा अध्यात्मदृष्टि से इस उद्गीथ की उपासना कहे जाने पर भी भेद नहीं माना गया।

**चतुर्थखण्ड:-** अमृत अभय गुणविशिष्ट ब्रह्म है। इस ब्रह्मदृष्टि से कर्मनिरपेक्ष प्रणव की उपासना करने पर उपासक को आपेक्षिक अमृतत्व की प्राप्ति होती है।

**पञ्चमखण्ड:-** ऋग्वेदादि में आये हुए प्रणव में आदित्यदृष्टि की निन्दा की गयी है; साथ ही भेद विशिष्ट आदित्यरश्मिदृष्टि का विधान किया गया है। वैसे ही भेद गुण वाले प्राणदृष्टि से उद्गीथ अवयव प्रणव की अध्यात्मोपासना भी कही गयी है। उद्गीथ और प्रणव में अभेद दर्शन से होतृप्रयुक्त शस्त्र से अपने कर्म में उत्पन्न अनिष्ट का परिहार उद्गाता कर लेता है।

**षष्ठखण्ड:**- इसमें उद्गीथ संबन्धी आधिदैविक उपासनाएं कही गयी हैं। उपास्य को ''कप्यासं पुण्डरीकम्'' उपमा देकर कहा गया है। आदित्यान्तर्गत पुरुष के लिए यह हीन उपमा उचित नहीं ऐसा वैष्णवाचार्यों ने कहा है। वस्तुतः आदित्यान्तर्गत पुरुषनेत्र के लिए 'पुण्डरीकम्' उपमा है और उस 'पुण्डरीकम्' का विशेषण 'कप्यासम्' है। अतः हीन आत्मा की आशंका अविचारित रमणीय हैं।

**सप्तमखण्ड:**- इसमें उद्गीथ अवयव प्रणव की अध्यात्मोपासना बतलायी गयी है। अध्यात्म एवं अधिदैव पुरुष की एकता का चिन्तन कहा गया है और उसका फल बतलाया गया है कि वह उपासक अपने या यजमान के लिए जिस किसी इष्ट कामना का उद्गान करेगा तो वह फल उसे प्राप्त हो ही जाएगा।

**अष्टम तथा नवमखण्ड:**- अनेकों दृष्टान्तों से उद्गीथ उपासना का उत्कर्ष बतलाया गया है। शिलक, चैकितायन और प्रवाहण की कथा से उद्गीथ उपासना का उत्कर्ष सिद्ध होता है। आकाश सबका आश्रय है। क्योंकि सभी भूत आकाश से उत्पन्न होते हैं, आकाश में स्थित रहते हैं और आकाश में लीन होते हैं। इस प्रकार ब्रह्मलिङ्ग को देखते हुए आकाश का अर्थ ब्रह्म ही मानना चाहिए। इस उपासना का फल है विशिष्ट जीवन अपना तथा पुत्र-पौत्रादि का इस लोक एवं परलोक को प्राप्त करना।

**दशम तथा एकादशखण्ड:**- उषस्ति चाक्रायण के द्वारा जूठी उड़द को खाना तथा जूठे पानी का त्याग कर देना आपद्धर्म का सूचक है। प्राण एक ऐसा पदार्थ है जिसकी रक्षा के लिए आपतकाल में अभक्ष्य भक्षण भी किया जा सकता है। साम की प्रस्ताव भक्ति में जिस प्राण का चिन्तन बतलाया गया है, वह जगत् की उत्पत्ति, स्थिति एवं लय के कारण होने से परमात्मा ही है। इस प्रकार ध्यान करते हुए सामगान से कर्मफल में अतिशय आता है। साम भक्ति में परमात्मा उपास्य है, उद्गीथ भक्ति में आदित्य उपास्य है और प्रतिहार भक्ति में अन्नदेवता उपास्य है ऐसा बतलाया गया है।

**द्वादशखण्ड:**- श्वानों के द्वारा देखे गये सामों को शौव साम कहते हैं। इस शौव साम के गान से अन्न की प्राप्ति होती है।

**त्रयोदशखण्ड:**- गीतिकाल पूर्ण करने के लिए सामगान में ''हाउ'' इत्यादि जिन निरर्थक अक्षरों का उपयोग हेता है; उन्हें स्तोभाक्षर कहते हैं। इस खण्ड में स्तोभाक्षर विषयक उपासनाएं बतलायी गयी हैं, जिनका फल अन्नवान् तथा अन्नादि होना माना गया है। इस प्रकार संक्षेपरूप में प्रथमाध्याय के विषयों का उल्लेख किया गया।

# द्वितीयाध्याय

साम के एकदेश के साथ सम्बद्ध सामावयव विषयक उपासना बतलाने के बाद समस्त साम विषयक उपासना द्वितीय अध्याय में बतलायी जाती है। हिङ्कार, प्रस्ताव, उद्गीथ, प्रतिहार तथा निधन ये पाँचों भक्तियाँ पाञ्चभक्तिक साम के अवयव हैं। वैसे ही आदि और उपद्रव को मिलाकर साप्तभक्तिक साम के सात अवयव माने जाते हैं। ऐसे सर्वावयव विशिष्ट साम की उपासना का विधान इस द्वितीय अध्याय में किया गया है। इसमें चौबीस खण्ड हैं।

प्रथमखण्ड में सर्वावयव विशिष्ट साम की उपासना साधुदृष्टि से करने के लिए कहा गया है। इस समस्त साम की उपासना से उपासक को सभी शास्त्र सम्मत धर्म अतिशीघ्र प्राप्त होते हैं और विनम्रभाव भी आजाते हैं। द्वितीयखण्ड से लेकर सप्तमखण्ड तक फल सहित क्रमश: लोकदृष्टि से, वृष्टि दृष्टि से, जल, ऋतु, पशु और प्राणदृष्टि से पाञ्चभक्तिक सामकी उपासना कही गयी है। अष्टम से दशमखण्ड तक क्रमश: वाणी तथा आदित्यदृष्टि से साप्तभक्तिक साम की उपासना विधान के बाद मृत्यु से अतीत सप्तविध सामोपासना कही गयी है। एकादश से बीसवें खण्ड तक क्रमश: गायत्रसाम, रथन्तर, वामदेव्य, बृहत्, वैरूप्य, वैराज, शक्वरी, रेवती यज्ञायज्ञीय तथा राजन साम की उपासना फल सहित विविध प्रकार से बतलायी गयी है।

इक्कीसवें खण्ड में सर्वव्यापक साम की पञ्चविध उपासना से सर्वरूपता, सर्वज्ञता एवं सर्वैश्वर्य की प्राप्ति कही गयी है।

बाईसवें खण्ड में विनर्दि गुण युक्त साम की उपासना, स्तवन के समय में ध्यान विधि, स्वरादि वर्णों की देवरूपता तथा वर्णों के उच्चारण काल में चिन्तनीय वस्तु का वर्णन है।

तेईसवें खण्ड में धर्म के तीन स्कन्धों का वर्णन करते हुए ''ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति'' वाक्य द्वारा संन्यासी को ब्रह्ममें सम्यक् प्रकार से स्थित हो जाने पर मोक्ष की प्राप्ति कही गयी है। तीनों लोकों के सार तीनों देव हैं, उनका सार व्याहृति-त्रय और भूरादि व्याहृतियों के सार रूप से ओङ्कार का प्रादुर्भाव कहा गया है। पत्ते की नसों की भाँति ओङ्कार से सम्पूर्ण वाणी को व्याप्त कहा है। अत: ओङ्कार ही सब कुछ है।

चौबीसवें खण्ड में प्रात: सवन के देवता वसु, मध्याह्न सवन के रुद्र और सायं सवन के अधिष्ठातृदेव आदित्य तथा विश्वेदेव आदि को जानने वाला ही यज्ञानुष्ठान का अधिकारी कहा गया है। प्रात:काल में पढ़ने योग्य शस्त्र नामक स्तोत्र के पाठ से पूर्व वह यजमान गार्हपत्याग्नि के पीछे उत्तराभिमुख बैठकर वसुदेवता सम्बन्धी साम का गान राज्यप्राप्ति के लिये करता है, जिससे वसुगण उस यजमान को प्रात: सवन प्रदान करा देते हैं। मध्याह्न सवन को प्रारम्भ करने

से पूर्व यजमान दक्षिणाग्नि के पृष्ठभाग में उत्तराभिमुख बैठकर वैराज्यपद प्राप्ति के लिए रुद्रदेवता सम्बन्धी साम को गाता है जिसके फलस्वरूप रुद्रगण उस यजमान को मध्याह्न सवन प्रदान करते हैं। वैसे ही तृतीय सवन को प्रारम्भ करने से पूर्व यजमान आहवनीय अग्नि के पीछे उत्तराभिमुख बैठकर स्वाराज्य और सामराज्य प्राप्ति के लिए क्रमशः आदित्य और विश्वेदेवा सम्बन्धी साम का गान करता है। जिसके फलस्वरूप आदित्य एवं विश्वेदेवा उस यजमान को तृतीय सवन प्रदान करते हैं। सामगान के अनन्तर उक्त देवताओं के नाम से यजमान हवन भी करता है इस प्रकार इस अध्याय का संक्षिप्त वर्णन समाप्त हो जाता है।

## तृतीयाध्याय

इसमें उन्नीस खण्ड हैं। कर्माङ्ग उपासना बतलाकर कर्मफल रूप आदित्य की अब स्वतन्त्र उपासना इस अध्याय में बतलाते हैं। आदित्य सभी प्राणियों के कर्मफल रूप प्रत्यक्ष देवता है और सभी का उपजीव्य है। अतः यज्ञ उपदेश के अनन्तर उसके कार्यरूप आदित्य विषयक उपासना श्रेष्ठतम फलप्रद है। इसीलिए श्रुति आदित्य को देवमधु रूप से उपासना करने को कहती है। देवताओं को प्रसन्न करने वाले होने से आदित्य देवताओं का मधु है, द्युलोक ही उसका तिरछा बाँस है, यह अन्तरिक्ष मधु का छत्ता है और आदित्य किरणें उसके बच्चे हैं। ऐसा बतलाने के बाद आदित्य की पूर्वदिशा सम्बन्धी किरणों में मधु नाड्यादि दृष्टि प्रथमखण्ड में बतलायी गयी है।

द्वितीयखण्ड से पञ्चमखण्ड तक क्रमश दक्षिण, पश्चिम, उत्तर तथा ऊर्ध्वदिक् सम्बन्धी आदित्य किरणों में मधु नाड्यादि दृष्टि बतलायी गयी है।

षष्ठखण्ड से दशमखण्ड तक क्रमशः वसुओं के जीवन आश्रयभूत प्रथम अमृत की उपासना, रुद्रों के जीवन आश्रयभूत द्वितीय अमृत की उपासना, आदित्यों के जीवन आश्रयभूत तृतीय अमृत की उपासना मरुद्गणों के जीवन आश्रयभूत चतुर्थ अमृत की उपासना और साध्यों के जीवन आश्रयभूत पञ्चम अमृत की उपासना बतलायी गयी है। इस प्रकार उदय और अस्त द्वारा प्राणियों के स्वकर्म फल भोग में अनुग्रह कर भोगक्षय के अनन्तर वह ऊर्ध्वगत हो उदय एवं अस्तभाव से रहित ब्राह्मीभाव को उपासक प्राप्त कर लेता है। ऐसा एकादशखण्ड में बतलाने के बाद मधु विद्या का फल और हिरण्यगर्भ से लेकर उद्दालक पर्यन्त इस मधुविद्या की वंश परम्परा का वर्णन किया गया है। ज्येष्ठ पुत्र अथवा सुयोग्य शिष्य को ही इस विद्या का अधिकारी समझकर उपदेश करने को कहा है और साथ ही यह भी कहा है कि मधुविद्या के ऋण से उऋण होने के लिए शिष्य के पास कोई धन नहीं है जिसे आचार्य को देकर वह शिष्य विद्या के ऋण से मुक्त हो सके।

द्वादशखण्ड में प्रतीकोपासना बतलाते समय गायत्री द्वारा ब्रह्मोपासना कही गयी है। ''गायत्री वा इदं सर्वम्'' इस प्रकार वर्ण समुदाय गायत्री में सर्वात्मत्व सम्भव नहीं है। अतः गायत्री छन्द वाले ऋचा में उपास्यरूप से अनुगत ब्रह्म को ''सोऽहम्'' इस प्रकार अभेदभाव से उपासना के लिए कहा है। कार्य और शुद्ध ब्रह्म का स्वरूप बतलाया गया है। गायत्री द्वारा कहा गया त्रिपाद अमृत स्वरूप ब्रह्म यही है, जो यह पुरुष से बाहर प्रसिद्ध आकाश है। जो उपासक इस प्रकार पूर्ण और अविनाशी गुण विशिष्ट की उपासना करता है, वह पूर्ण तथा अविनाशी विभूति को प्राप्त करता है।

त्रयोदश खण्ड में हृदय के अन्तर्गत पूर्वछिद्र रूप प्राण की उपासना कही गयी है। वैसे ही दक्षिण छिद्र में व्यान की, पश्चिम छिद्र में अपान की, उत्तर छिद्र में समान की और उर्ध्ववर्ती छिद्र में उदान की उपासना कही गयी है। उपर्युक्त प्राणादि द्वारपालों की उपासना का फल बतलाया गया, हृदयस्थ मुख्य ब्रह्म की उपासना ज्योतिरूप से कही गयी है और हृदयस्थ पुरुष के दर्शन का उपाय बतलाया गया है।

चौदहवें खण्ड में सगुण ब्रह्म की उपासना शाण्डिल्यविद्या के रूप में कही गयी है। ''सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत'' इस वाक्य में प्रत्यक्षादि प्रमाणों का विषयभूत सम्पूर्ण जगत् ब्रह्म में आरोपित है। अतः नामरूपात्मक जगत् का ब्रह्म के साथ बाधरूप सामानाधिकरण्य है। उस ब्रह्म में आरोपित मनोमयत्वादि चिन्तनीय गुणों का वर्णन किया गया है। वह अणु से अणु और महान् से महान् है। हृदयस्थ ब्रह्म तथा परब्रह्म का अभेदरूप से चिन्तन करने पर उपासक को ब्रह्मभाव की प्राप्ति कही गयी है। इस विद्या के उपदेशक आचार्य शाण्डिल्य ऋषि थे। इसीलिए इसे शाण्डिल्य विद्या कहते हैं।

पञ्चदश खण्ड में पुत्र की दीर्घायुष्य के लिए विराट् की उपासना कही गयी है। उस कोश की पूर्व दिशा जुहू नाम वाली है, दक्षिण दिशा सहमाना नाम वाली है, पश्चिम दिशा राज्ञी नाम वाली है और उत्तरदिशा सुभूता नाम वाली है। दिशाओं से उत्पन्न होनेके कारण वायु उनका वत्स है। इस वायु की उपासना करने वाले को पुत्र के मरण अथवा वियोग जनित दुःख नहीं होता है। पुत्र का नाम लेकर उसके दीर्घायुष्य के लिए प्रार्थना बतलायी गयी है। फलतः उपासक पुत्र की दीर्घायुष्य को प्राप्त होता है।

षोडश खण्ड में कहा गया है कि पुत्र के दीर्घायुष्य होने पर भी स्वयं यदि अल्पायुष्य हो तो फिर उससे क्या लाभ? अतः अपनी दीर्घायुष्य के लिए आत्मयज्ञ का सम्पादन करना चाहिए। पुरुष की पूर्ण आयु एक सौ सोलह वर्ष की मानी जाती है। पहले चौबीस वर्ष तत्पश्चात् चौवालीस वर्ष और फिर अड़तालीस वर्ष कहे गये हैं। जीवन के इन तीन भागों को परस्पर

जोड़ने के लिए आत्मयज्ञ बतलाया गया है। जिसके अनुष्ठान से उपासक दीर्घायुष्य को प्राप्त करता है। सप्तदशखण्ड में पुरुष की समस्त चेष्टाओं को आत्मयज्ञ उपासना के रूप में कहा गया है और जिसके फल अक्षयादि कहे गये हैं।

अष्टादश खण्ड में मनरूप अध्यात्म प्रतीक में और आकाशरूप अधिदेव प्रतीक में ब्रह्मदृष्टि करने को कहा है। वाक् प्राण, चक्षु और श्रोत्र ऐसे चार पाद अध्यात्म में एवं अग्नि, वायु, आदित्य और दिशा में चारपाद अधिदैव के कहे गये हैं। अध्यात्म तथा अधिदैव पादों को अभिन्नरूप से चिन्तन करने के लिए कहा है और जिसका फल है, अतिशीघ्र आदित्य भाव की प्राप्ति।

उन्नीसवें खण्ड में आदित्य और अन्यदृष्टि से आध्यात्मिक एवं आधिदैविक उपासना कही गयी है। इस उपासना से आदित्यभाव की प्राप्ति कही गयी है। इस प्रकार तृतीय अध्याय के संगृहीत विषय बतलाये गये।

## चतुर्थाध्याय

चतुर्थाध्याय में सप्तदश खण्ड हैं। इनके प्रारम्भिक तीन खण्डों में जानश्रुति और रैक्व के उपाख्यान द्वारा संवर्ग विद्या का वर्णन किया गया है। किसी भी साधक में कर्मानुष्ठानमात्र से कृतकृत्यता नहीं आती किन्तु उससे ऋषि और देवता अवश्य प्रसन्न होते हैं जिसके फलस्वरूप ब्रह्मविद्या के आचार्य की प्राप्ति होती है। ऐसी ही घटना जानश्रुति राजा के जीवन में भी घटती है। राजा जानश्रुति संवर्गविद्या के आचार्य रैक्व के पास जाता है और विपुल धन एवं कन्यारूप भेंट समर्पित कर उनसे संवर्गविद्या ग्रहण करता है। अधिदैव में वायु को संवर्ग कहा गया है क्योंकि इसी में अग्नि, वायु, सूर्य तथा जल का लय देखा जाता है। अध्यात्म में प्राण को संवर्ग कहा गया है; क्योंकि सुषुप्ति के समय प्राण में ही वाणी, चक्षु, श्रोत्र तथा मन का लय होता देखा जाता है। उपास्य के गुण उपासक में आ जाते हैं। अत: इनकी आत्मभाव से उपासना करने वाले को पूर्वोक्त दश देव स्वरूपत्व की प्राप्ति होती है और प्राण होकर सर्वत्र अन्नवान् तथा अन्नादि हो जाता है।

चतुर्थखण्ड से नवम खण्ड तक सत्यकाम जाबालोपाख्यान है। सत्यकाम जाबाल ने आचार्य गौतम की आज्ञा से उनकी प्रसन्नता के लिए अरण्य में ब्रह्मचर्य तथा गोपालन करते हुए अनेक वर्षों तक रहता है। इसकी इस व्रतचर्या से प्रसन्न हो वायु देवता ऋषभ में प्रविष्ट होकर स्वयं ही उपदेश करते हैं। ऋषभ ने सत्यकाम को प्राची, दक्षिणा, प्रतीची और उदीची ऐसे चार कला वाले ब्रह्म के प्रथम प्रकाशवान् नामक पाद का उपदेश किया, जिसकी उपासना का फल प्रसिद्धिमत्ता है। पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्युलोक और समुद्र ऐसे चार कला वाले ब्रह्म के अनन्तवान्

नामक द्वितीय पाद का उपदेश अग्नि से किया, जिसकी उपासना का फल है अविच्छिन्न सन्तति और अनन्त लोक की प्राप्ति। अग्नि, सूर्य, चन्द्र, और विद्युत् रूप चार कला वाले ब्रह्म के ज्योतिष्मान नामक तृतीय पाद का उपदेश हंसरूप से सूर्य ने किया, जिसकी उपासना से उपासक दीप्तिमान हो जाता है। प्राण, चक्षु, श्रोत्र और मनरूप चारकला वाले ब्रह्म के आयतनवान् नामक चतुर्थ पाद का उपदेश सत्यकाम जाबाल को मद्गुपक्षीरूप से प्राण ने किया, जिसकी उपासना से उपासक सबका आश्रय बन जाता है और लोक और परलोक में उसे विस्तृत आयतन की प्राप्ति होती है। इस प्रकार उपर्युक्त चारों से उपदेश प्राप्त कर सत्यकाम ब्रह्मज्ञानी की भाँति तेजस्वी होकर आचार्य हारिद्रुमत गौतम के पास लौटकर आता है और कहता है कि मुझे आप मेरी इच्छा के अनुसार उपदेश करें। मैंने आप जैसे महानुभावों से सुना है कि आचार्य से जानी गयी विद्या ही साधिष्ठ को प्राप्त कराती है। तत्पश्चात्, आचार्य गौतम ने सत्यकाम को देवताओं द्वारा प्राप्त विद्या का फिर से उपदेश किया। उसमें कुछ भी न्यूनता नहीं की। फलतः सत्यकाम की विद्या पूर्ण हो जाती है।

दशमखण्ड से पञ्चदश खण्ड पर्यन्त उपकोसल विद्या का प्रसंग आता है, जिसमें सत्यकाम जाबाल ऋषि के प्रिय शिष्य उपकोसल को सर्व प्रथम तीनों अग्नियों ने मिलकर उपदेश किया कि प्राण ब्रह्म है अपरिच्छिन्न सुख ब्रह्म है। तत्पश्चात् गार्हपत्याग्नि ने बतलाया पृथिवी, अन्न, अग्नि, और आदित्य, ऐसे मेरे चार शरीर हैं। अपना तथा आदित्य का अभेद बतलाया, जिसकी उपासना का फल पाप की निवृत्ति, अग्नि लोक की प्राप्ति, दीर्घायुष्य तथा दोनों लोकों में अग्नि परिपाल्यत्व कहा गया है। दक्षिणाग्नि ने जल, दिशा, नक्षत्र और चन्द्रमा इन चारों को अपना स्वरूप बतलाया, चन्द्रमा तथा दक्षिणाग्नि में रहने वाले एक ही पुरुष उपास्य है। इस उपासना का फल भी पूर्व की भाँति ही कहा गया है। आहवनीयाग्नि ने कहा- प्राण, आकाश, द्युलोक, तथा विद्युत्; ये मेरे शरीर हैं। विद्युदभिमानी पुरुष में एवं आहवनीयाग्नि में ज्योति स्वरूप अभेदभाव से उपासना करने को कहा है और इस उपासना का फल पूर्व की भाँति कहा है। तत्पश्चात्, तीनों अग्नियों ने संयुक्तरूप से पुनः उपकोसल को कहा है कि हे उपकोसल! हमने तुझे अपनी-अपनी विद्या एवं आत्मविद्या बतला दी है। अब इस विद्या की फल प्राप्ति के लिए मार्ग का उपदेश तुझे आचार्य करेंगे। कालान्तर में इसके आचार्य ने वहाँ आकर उससे कहा- हे उपकोसल! तेरी मुखाकृति ब्रह्मज्ञानी की भाँति प्रतीत हो रही है। बतलाओ तो सही तुझे किसने उपदेश किया। उपकोसल पिछली घटना को छिपाना चाहता था किन्तु भयभीत अनिग्यों की ओर देखकर उसे कहना पड़ा कि मेरी सेवा से प्रसन्न होकर इन अग्नियों ने मुझे उपदेश किया है। आचार्य के पूछने पर अग्नियों से प्राप्त समग्र विद्या को उपकोसल ने ज्यों का त्यों सुना दिया। आचार्य सत्यकाम ने कहा- अग्नियों ने तुझे केवल लोकों को ही बतलाया है; पर

अब मैं तुझे वह बतलाता हूँ जिसे जानने वाला जल में कमल की भाँति पापकर्म से लिप्त नहीं होता। यह जो नेत्र में पुरुष दीखता है, वह आत्मा है। वह अमर, अभय एवं ब्रह्म स्वरूप है। इसीलिए तो नेत्र में जल या घृत डालने पर उसमें प्रविष्ट नहीं होते, प्रत्युत इधर-उधर से निकल जाते हैं। जिस नेत्रस्थ पुरुष का स्थान ही इतना निःसंग है, उस पुरुष की निःसंगता के विषय में तो कहना ही क्या है। उसके संयतवामत्व, वामनीत्व एवं भामनीत्व नित्य गुण हैं, उन गुणों से विशिष्ट नेत्रस्थ पुरुष की उपासना से तदनुरूप फल उपासक को प्राप्त होता है। इस विद्या के जानने वालों की अन्त्येष्टि करें या न करें, वे अर्चिरादि मार्ग से ब्रह्मलोक को प्राप्त करते ही हैं और वहाँ से वे उपासक वर्तमान मानव सृष्टि में नहीं लौटते, ऐसा कहा गया है।

षोडशवेंखण्ड में गतिमान् यज्ञ की उपासना बतलायी गयी है। यह प्रत्यक्ष वायु यज्ञ स्वरूप है। वाणी और मन इस वायु रूप यज्ञ पुरुष के मार्ग हैं। इन दोनों मार्गों में से मौन धारण करने वाला एक मार्ग का मन से संस्कार करता है और वाणी द्वारा होता, अध्वर्यु एवं उद्गाता अवशिष्ट दूसरे मार्ग का संस्कार करते हैं। ब्रह्मा के मौन भंग से यज्ञ की हानि होती है और ब्रह्मा के मौन पालन द्वारा ब्रह्मा से सहकृत यजमान इस यज्ञ का अनुष्ठान कर श्रेष्ठ हो जाता है।

सप्तदशखण्ड में कहा गया है कि यज्ञ में आये हुए दोषों की निवृत्ति के लिए व्याहृतियों की उपासना करनी चाहिए। इसीलिए प्रजापति ने तीनों लोकों को तपाकर उनके सार अग्नि, वायु और आदित्य को ग्रहण किया। पुनः इन तीनों देवताओं के सार रूप से तीनों वेदों और उनके सारभूत ''भूर्भुवः स्वः'' इन व्याहृतियों को निकाला। अतः ऋग्वेद के अपभ्रंश आदि से प्राप्त होने वाले दोष की निवृत्ति के लिए ''भूः स्वाहा'' इस मन्त्र से गार्हपत्याग्नि में हवन करे, यजुर्वेद सम्बन्धी दोष निवृत्ति के लिए ''भुवः स्वाहा'' इस मन्त्र से दक्षिणाग्नि में हवन करे और सामवेद सम्बन्धी दोषों की निवृत्ति के लए प्रायश्चित्य रूप से ''स्वः स्वाहा'' इस मन्त्र द्वारा आहवनीय अग्नि में हवन करे। फलतः तीनों लोक, तीनों देव और तीनों वेद के सारभूत भूरादि व्याहृतियों द्वारा हवन करने से यज्ञ के समस्त अरिष्ट की निवृत्ति होती है और वह यज्ञ सुसंस्कृत माना जाता है किन्तु यह सब विद्वान् ब्रह्मा के कार्य कौशल एवं वैदुष्य का ही सुपरिणाम है, जो यज्ञ, यजमान और सभी ऋत्विजों की रक्षा करता है। अतः यज्ञ में ऐसे विद्वान् को ही ब्रह्मा बनाना चाहिए।

## पञ्चमाध्याय

पञ्चमाध्याय में चौबीस खण्ड हैं। प्रथम एवं द्वितीय खण्ड में प्राणोपासना का प्रसंग आता है। यद्यपि वाणी में वसिष्ठत्व, चक्षु में प्रतिष्ठात्व, श्रोत्र में सम्पत्त्व और मन में आयतनत्व गुण प्रारम्भ में कहे गये हैं। तथापि प्राण के श्रेष्ठत्व का निश्चय हो जाने के बाद घ्राणादि अमुख्य प्राणों ने अपने-अपने गुणों को प्राणाधीन समझकर उन्हें मुख्य प्राण में ही समर्पित कर दिया।

क्योंकि प्रजापति के द्वारा ली गयी परीक्षा में केवल मुख्य प्राण ही उत्तीर्ण हुआ था। अतः ज्येष्ठत्व, श्रेष्ठत्व, वसिष्ठत्व, प्रतिष्ठात्व, सम्पत्त्व तथा आयतनत्व रूप छः गुणों से युक्त मुख्य प्राण ही उपास्य है 'ऐसा षड्गुण विशिष्ट प्राण मैं हूँ' इस भाव में प्राण की उपासना करनी चाहिए। ''प्राणियों द्वारा जो कुछ भी खाया जाता है, वह सब प्राण का अन्न है', ऐसा भी चिन्तन प्राणोपासना के अङ्गरूप से प्राणोपासक को करना चाहिए। इससे उपासक अन्न के दोषों से लिप्त नहीं होता। भोजन से पूर्व और पश्चात् भी आचमन करना चाहिए। ''अमृतोपस्तरणमसि'' ''अमृतापिधानमसि'' इन मन्त्रों से उस आचमनीय जल में प्राण के वस्त्रोपवस्त्र की दृष्टि करनी चाहिए। इस प्राणोपासना के अङ्ग चिन्तन का फल वस्त्रादि की प्राप्ति है। यदि वह प्राणोपासक लोकों में महत्त्व प्राप्त करना चाहता हो तो उसे मन्थाख्य कर्म का भी अनुष्ठान करना चाहिए। इस मन्थाख्य कर्म का प्रतिपादन छान्दोग्योपनिषत् की अपेक्षा बृहदारण्यकोपनिषत् में विस्पष्ट रूप से उपलब्ध होता है।

तृतीयखण्ड से दशमखण्ड तक पञ्चाग्नि विद्या का प्रसङ्ग आता है। जिसके द्युलोक, पर्जन्य, पृथिवी, पुरुष और योषित् ये पाँचों आध्यासिक अग्नि माने गये हैं, जिनमें श्रद्धा, सोम, वृष्टि, औषधि तथा रेत को आहुति के रूप में चिन्तन करने को कहा है। क्रमशः इन पाँचों आहुतियों के पूर्ण होने पर वह श्रद्धा पुरुषसंज्ञा को प्राप्त करती है। प्रथम अग्नि में यजमान के द्वारा डाला गया आहुति रूप जल श्रद्धापद वाच्य है। उससे उत्पन्न अपूर्व सहित यजमान स्वर्गलोक रूप अग्नि में हवन करता है। इस प्रकार देवता यजमान को चन्द्रलोक प्राप्त कराते हैं। स्वर्गलोक प्राप्ति निमित्तक पुण्यकर्म के क्षीण हो जाने पर वह यजमान अपूर्व परिवेष्टित हो पर्जन्य में हवन करता है। क्रमशः वृष्टि द्वारा पृथिवी में, औषधि द्वारा पुरुषाग्नि में और शुक्र द्वारा योषाग्नि में वह हवन करता है। तत्पश्चात्, वह जीव पुरुषसंज्ञा को प्राप्त होता है। इस पञ्चाग्निविद्या की उपासना गृहस्थों के लिए बतलायी गयी है और इसका फल अर्चिरादि मार्ग द्वारा ब्रह्मलोक की प्राप्ति कही गयी है। श्वेतकेतु के पिता आरुणि को प्रवाहण जैवलि राजा ने शेष चार प्रश्नों का उत्तर भी सुना दिया। पञ्चमहापातकों का विनाश भी इस पञ्चाग्निविद्या की उपासना से हो जाता है, यह बात भी वहाँ पर बतलायी गयी है। यद्यपि पञ्चाग्निविद्या भी प्रतीकोपासना ही है, फिर भी इससे ब्रह्मलोक की प्राप्ति होती है ऐसा श्रुति और भाष्य में स्पष्ट कहा गया है।

एकादश खण्ड से चौबीस खण्ड तक वैश्वानर विद्या का प्रसंग आता है, जिसमें अश्वपति कैकेय के पास औपमन्यव, सत्ययज्ञ, इन्द्रद्युम्न, जन, बुडिल और उद्दालक इन छः ऋषियों को वैश्वानरविद्या सीखने के लिए आना कहा गया है। इन छः प्रार्थी ऋषियों की बात सुनकर राजा अश्वपति एक बार खिन्न चित्त हो जाता है। क्योंकि अब तक इस विद्या का अनुशासन क्षत्रिय राजा ही करते आ रहे थे, किन्तु इन श्रद्धालु विद्यार्थियों की प्रार्थना को अस्वीकार करना भी

सम्भव नहीं था। अतः दूसरे दिन विधि पूर्वक वैश्वानरविद्या सीखनेके लिए उन ऋषियों को अपने समीप आने का आदेश राजा अश्वपति ने दिया। राजा के पूछने पर अपनी-अपनी उपासना का स्वरूप ऋषियों ने बतलाया। उनका एक अवयव को सम्पूर्ण वैश्वानर मानकर उपासना करना अपूर्ण एवं अनुचित था। राजा ने वैश्वानर के समस्त रूप की उपासना उन्हें बतलायी। स्वर्ग शिर, सूर्य नेत्र, वायु प्राण, आकाश मध्यम भाग, जलाशय समुद्रादि मूत्रकोष और पृथिवी उस वैश्वानर आत्मा के पाद हैं। इस प्रकार सर्वलोकात्मक वैश्वानर आत्मा की उपासना अहंभाव से करनी चाहिए, जिसका फल है कि उपासक सम्पूर्ण भूतों में सर्वात्मभाव से अन्न का भक्षण करता है तथा उस भोजन जन्य तृप्ति का भागी भी बन जाता है। वैश्वानर के उपासक को प्राणाग्निहोत्र भी करना चाहिए। इसके लिए भोजनार्थ परोसे गये अन्न को "ॐ प्राणाय स्वाहा, ॐ अपानाय स्वाहा, ॐ उदानाय स्वाहा, ॐ समानाय स्वाहा, ॐ व्यानाय स्वाहा" इन मन्त्रों से मुख में डाले। यही प्राणाग्निहोत्र नाम से प्रसिद्ध है। इसमें अग्निहोत्र की भावना करने पर वह उपासक सम्पूर्ण लोकों में मानो अन्न की आहुति डाल रहा है और उससे सभी प्राणी तृप्त होते हैं। इस उपासना से उपासक के सभी पाप दग्ध हो जाते हैं क्षुधा से पीड़ित बालक जैसे स्तन्य पान के लिए अपनी माता की उपासना करता है, वैसे ही सभी प्राणी उस उपासक के इस प्राणाग्निहोत्र रूप भोजन की उपासना करते हैं।

## षष्ठाध्याय

इसमें सोलह खण्ड हैं। प्रथम खण्ड में कहा गया है कि पिता की आज्ञा से द्वादशवर्षीय श्वेतकेतु चौबीस वर्ष की आयु तक गुरुकुलवास एवं समस्त वेदों का अध्ययन कर अपने को बहुत बड़ा विद्वान् मानकर पिता के पास लौट आता है। विद्या विनय को देती है किन्तु अपने पुत्र श्वेतकेतु की विपरीत दशा देखकर उद्दालक आरुणि ने उसे उपदेश करना प्रारम्भ कर दिया। एक के विज्ञान से सब विज्ञान कैसे होता है" इस प्रश्न का उत्तर देना तो दूर रहा, उस प्रश्न को भी श्वेतकेतु न समझ सका। उद्दालक ऋषि ने मृत्पिण्ड स्वर्णाभूषण एवं नख निकृन्तन के दृष्टान्त से उस प्रश्न को समझाया, तत्पश्चात् प्रश्न के उत्तर न आने के कारण श्वेतकेतु अपने पिता उद्दालक ऋषि का शरणापन्न हो जाता है।

द्वितीय खण्ड में अनेक पक्षों का खण्डन कर जगत् की सद्रूपता का वर्णन किया गया है। तृतीय खण्ड में सृष्टिक्रम का वर्णन आता है। चतुर्थ खण्ड में एक के विज्ञान से सर्व विज्ञान को युक्ति से सिद्ध किया गया है। पञ्चम एवं षष्ठ खण्ड में अन्नादि के त्रिविध परिणाम बतलाकर उनके सूक्ष्म भाग को मन, प्राण, तथा वाणी का पोषक कहा है। सप्तमखण्ड में सोलह कला विशिष्ट पुरुष का उपदेश किया गया है। सुषुप्तिकाल में जीव की स्थिति का वर्णन अष्टम खण्ड

में किया गया है। सुषुप्ति में सत्य की प्राप्ति का ज्ञान न होने में मधु-मक्खियों का दृष्टान्त नवम खण्ड में दिया गया है। दशमखण्ड में नदी के दृष्टान्त से ब्रह्म और आत्मा की एकता बतलायी गयी है। एकादश खण्ड में वृक्ष के दृष्टान्त से सत्य आत्मा का उपदेश किया गया है। द्वादश से पञ्चदश खण्ड पर्यन्त क्रमशः वटवृक्ष, लवण, विवेकी पुरुष एवं मरणासन्न पुरुष के दृष्टान्त द्वारा उसी सत्य का उपदेश किया गया है। अन्तिम षोडशखण्ड में चोर के द्वारा तप्तपरशु को ग्रहण कराकर भी सत्य का ही उपदेश किया गया है।

तात्पर्य निर्णायक षड्विधलिंगों के द्वारा चिन्तन करने पर अद्वय ब्रह्म में ही इस छठे अध्याय के तात्पर्य का निश्चय होता है। ''सदेव सोम्येदमग्र आसीत'' यह उपक्रम है ''ऐतदात्म्यमिदं सर्वं तत्सत्यं स आत्मा तत्त्वमसि'' यह उपसंहार है। ''तत्त्वमसि'' इस महावाक्य का नौबार उपदेश अभ्यास है ''आचार्यवान् पुरुषो वेद'' इससे उसकी अपूर्वता बतलायी गयी है। ''तस्य तावदेवचिरं यावन्नविमोक्ष्येऽथ सम्पत्स्य'' यह फल है ''अत्र वाव किल सत्सोम्य न निभालयसे'' यह अर्थवाद और ''अन्नेन सोम्य! शुङ्गेनापो मूलमन्विच्छ'' यह उपपत्ति है। इस प्रकार निर्गुण निर्विशेष ब्रह्म में ही इस अध्याय का तात्पर्य निश्चित होता है।

## सप्तमाध्याय

इस अध्याय में छब्बीस खण्ड है। प्रथम खण्ड में कहा है कि ऋगादि चारों वेद, इतिहास, पुराणरूप पंचम वेद, वेदों का वेद व्याकरण, श्राद्धकल्प, गणित, उत्पात ज्ञान, महाकाल निधि शास्त्र, तर्क शास्त्र, नीतिशास्त्र, निरुक्त, शिक्षा, कल्प, छन्द और चितिरूप ब्रह्मविद्या, भूतशास्त्र, धनुर्वेद, ज्योतिषविद्या, गारुडविद्या, तथा नृत्य संगीतादि विद्या के अध्ययन कर लेने पर भी आत्मज्ञान न होने से शोकमग्न हो नारद सनत्कुमार के पास शिष्यभाव से उपसन्न हुए। तब सनत्कुमार जी ने कहा तुम्हारी पढ़ी हुई यह समस्त विद्या नाम ही है। अतः प्रतिमा में विष्णु बुद्धि की भाँति तू ब्रह्म बुद्धि से नाम की उपासना कर। सनत्कुमार से उपदिष्ट नारद ने नाम ब्रह्म की उपासना की। तत्पश्चात् नारद ने उससे श्रेष्ठ वस्तु को जानने के लिए बार-बार प्रश्न किया। अतः द्वितीयखण्ड से लेकर पन्द्रहवें खण्ड तक क्रमशः एक की अपेक्षा दूसरे को श्रेष्ठ कहकर वाणी, मन, संकल्प, ध्यान, विज्ञान, बल, अन्न, जल, तेज, आकाश, स्मर, आशा और प्राण को श्रेष्ठ बतलाते हुए उनको उपासना ब्रह्म बुद्धि से करने के लिए सनत्कुमार ने नारद को उपदेश किया। वहाँ पर इन प्रतीकोपासनाओं का पृथक-पृथक फल भी बतलाया गया है। तत्पश्चात् प्राण से श्रेष्ठ तत्त्व के विषय में नारद जी के प्रश्न न करने पर भी अपने शिष्य नारद को अकृतार्थ देखकर शिष्य को कृतार्थ करने के लिए सनत्कुमार जी उपदेश का क्रम बनाये रखते हैं। सोलहवें खण्ड में इक्कीसवें खण्ड तक सत्य, विज्ञान, मति, श्रद्धा, निष्ठा और कृति को उपासना के योग्य बतलाते हुए सनत्कुमार जी ने इनकी उपासना के लिए नारद जी को उपदेश किया।

बाईसवें खण्ड से छब्बीसवें खण्ड तक निर्गुण निर्विशेष सुख स्वरूप भूमातत्त्व का उपदेश सनत्कुमार ने किया है। जहाँ द्रष्टा, दर्शन एवं दृश्य भेद समाप्त हो जाता है, वही भूमा है। अपरिच्छिन्न ब्रह्मस्वरूप है, वह आत्मा है, उससे भिन्न परिच्छिन्न वस्तु नश्वर है। वही भूमा सबकी प्रतिष्ठा है, उसकी कोई अन्य प्रतिष्ठा नहीं है। वह तो अपनी ही महिमा में प्रतिष्ठित है। उस भूमा की व्यापकता बतलाते हुए तटस्थ रूप से, अहंकारादेश और आत्मादेश रूप से भी सनत्कुमार ने नारद को बतलाया है। भूमतत्त्व को जानने वाला सब कुछ जान लेता है। वह निर्विशेष ब्रह्मभाव से प्रतिष्ठित हो जाता है। इसीलिए उसे त्रिविध ताप सताते नहीं हैं। यदि उसके मन में संकल्प हो जाए तो अनेक रूपों में अपने को विभक्त देखता हुआ सम्पूर्ण विश्व के ऐश्वर्य का भोक्ता अपने को समझता है। इस भूमतत्त्व तक पहुँचने के लिए प्रथम आहार शुद्धि की आवश्यकता है, उससे अन्तःकरण की शुद्धि हो जाने पर अचल स्मृति होती है और इस स्मृति के बाद सम्पूर्ण ग्रन्थियों का विमोक हो जाता है। आचार्य सनत्कुमार से भूमतत्त्व का उपदेश ग्रहण कर नारद कृतकृत्य हो गए एवं शोक-मोह से अतीत हो गए उस समय विश्व के सभी विद्वान् सनत्कुमार जी को स्कन्द शब्द से सम्बोधित करने लगे।

## अष्टमाध्याय

इसमें सभी पन्द्रह खण्ड हैं। प्रथमखण्ड में दहरपुण्डरीक में ब्रह्म की उपासना बतलायी गयी है। और कर्मफल को अनित्य कहा गया है। द्वितीयखण्ड में दहर ब्रह्म की उपासना का फल सत्य संकल्पत्व की प्राप्ति बतलायी गयी है। तृतीयखण्ड में असत् से अवृतसत् की और नामाक्षर की उपासना कही गयी है। चतुर्थखण्ड में सेतु स्वरूप आत्मा की उपासना उपासना का फल बतलाया गया है। पञ्चमखण्ड में ब्रह्मचर्य दृष्टि से यज्ञादि की उपासना कही गयी है। षष्ठखण्ड में हृदयस्थ नाड़ियाँ तथा आदित्य रश्मियों की उपासना बतलायी गयी है। सप्तमखण्ड में आत्मतत्त्व अनुसन्धान के लिए देवराज इन्द्र और असुरराट् विरोचन की शिष्यभाव से प्रजापति के पास जानेकी बात कही गयी है। बत्तीस वर्ष तक ब्रह्मचर्य पालन करते हुए आचार्य की उपासना के बाद अष्टमखण्ड में प्रजापति जलपूर्ण सकोरे में आत्म प्रतिबिम्ब का दर्शन कराते हैं, जिससे स्थूल शरीर को ही आत्मा मानकर असुरों का राजा विरोचन अपने को कृतकृत्य मानने लगा किन्तु स्थूल शरीर के प्रतिबिम्ब में या बिम्बभूत स्थूलदेह में प्रजापति की घोषणा के अनुसार आत्मा का लक्षण घटता न देखकर इन्द्र पुनः प्रजापति के पास आकर पूछते हैं। यह नवमखण्ड में वर्णित है। दशमखण्ड में बत्तीस वर्ष पुनः ब्रह्मचर्य पालन करते हुए अपने शरणापन्न इन्द्र को प्रजापति ने स्वप्न पुरुष का उपदेश किया, फिर भी इन्द्र को आत्मा का यथार्थ बोध न हो सका। अतः उन्हें प्रजापति की आज्ञा से पुनः बत्तीस वर्ष तक गुरुकुल वास करना पड़ा। तत्पश्चात् प्रजापति ने इन्द्र को सौषुप्त पुरुष का उपदेश किया। इस सौषुप्त आत्मा में भी आत्मा

के पूर्वोक्त लक्षण को घटता हुआ न देखकर संशय ग्रस्त हो इन्द्र पुनः प्रजापति की शरण होते हैं। इस बार केवल पाँच वर्ष तक ही ब्रह्मचर्य पालन पूर्वक गुरुकुल वास करने के लिए प्रजापति ने इन्द्र को कहा, यह बात एकादशखण्ड में बतलायी गयी है।

द्वादशखण्ड में तीनों देहों को मरणधर्मा बतलाते हुए उनमें आत्मबुद्धि करने वाला शरीराभिमानी जीव इष्टानिष्ट से मुक्त नहीं हो सकता, किन्तु शरीराभिमान से शून्य आत्मनिष्ठ को इष्ट और अनिष्ट का कभी भी स्पर्श नहीं होता। ऐसा कहने के बाद प्रजापति ने यह भी कहा है कि इन तीनों देहों में शरीराभिमान का परित्यग कर तत्त्वविद् पुरुष परम ज्योति को प्राप्त करता है। तत्पश्चात् वह ब्रह्म से अभेदभाव को प्राप्त हो जाता है। वह उत्तम पुरुष है, उसकी उपासना देवता लोक ब्रह्मलोक में करते हैं। वह सम्पूर्ण लोकों को तथा सम्पूर्ण भोगों को भी प्राप्त कर लेता है।

तेरहवें खण्ड में ''श्यामाच्छबलं प्रपद्ये'' इत्यादि मन्त्र का उपदेश जाप के लिए किया गया है। चतुर्दशखण्ड में आकाश नामक प्रसिद्ध आत्मा को संसार के समस्त नामरूप का निर्वाहक कहा गया है, वह आत्मा ब्रह्मस्वरूप और अमृत है। उस ब्रह्म को प्राप्त करने के बाद शरीर ग्रहण के लिए पुनः मातृगर्भ में न जाऊँ, ऐसी प्रार्थना बतलायी गयी है। पञ्चदश खण्ड में आत्मज्ञान का उपसंहार करते हुए इस विद्या की वंश परम्परा का वर्णन किया गया है। वेदाध्ययन कर आचार्य कुल से गार्हस्थ्य जीवन में आने वाले के लिए कुछ पालनीय कर्तव्यों का उपदेश किया गया है। अन्त में ब्रह्मलोक गये हुए जीव की अपुनरावृत्ति बतलायी गयी है।

इस प्रकार समस्त छान्दोग्योपनिषत् का संक्षेप में वर्णन कर दिया गया है। विस्तार से मूल ग्रन्थ में अध्ययन करते समय शांकरभाष्य, आनन्दगिरि टीका, मूल तथा भाष्य के अनुवाद और टिप्पण में पाठकगण देखेंगे ही।

ईशादिबृहदारण्यक सभी दशोपनिषद् भाष्य प्रतिदिन एक घण्टा पारायण करने पर ६४ दिनों में पूर्ण होता है। इनका विभाग आह्नि क के रूप में किया गया है। तदनुसार छान्दोग्योपनिषद् १६ आह्नि कों में है। जिन्हें पाठक आह्नि क प्रदीपिका में तथा आह्नि कों के विरामस्थल में देखेंगे।

इस बार पारायण संस्करण तथा सटिप्पण संस्करण नामसे छान्दोग्योपनिषद् का प्रकाशन अपना महत्त्व रखता है। जिसका विशेष वर्णन तत्तत् सम्पादकीय निबन्धमें पाठक पढ़ेंगे।

श्रीशङ्करः प्रीयताम्

श्रावणी पूर्णिमा
वि. सं. २०५८

भगवत्पादीयः
परमादर्श आचार्य महामण्डलेश्वर स्वामी विद्यानन्द गिरि
कैलास आश्रम, ऋषिकेश (उत्तराञ्चल)

① ॐ = परमात्मनो अभिधानम् नेदिष्ठम् प्रयुज्यमाना प्रसादाय प्रथनाम ग्रहणाय प्रतीकम्। नामत्वेन प्रतीकत्वेन परमात्मोपासनम् साधनम्।
② जप, कर्म, स्वाध्यायेषु प्रयोगः
③ उद्गीथ भक्ति अवयव परमात्म प्रतीके दृढामैकाग्र्य लक्षणं मतिं सन्तनुयात् सामवेदीय
कर्माङ्ग उपासना = उपासना सहित कर्म.
अभ्युदय फलक = इह पर अभ्युदय के लिये
कैवल्य सन्निकृष्ट or अहं ग्रहोपासना = ब्रह्म सन्निहित करने.

ॐ तत्सद्ब्रह्मणे नमः

परमात्म प्रतीके दृढामैकाग्र्य लक्षणं मतिं सन्तनुयात्.

**सामवेदीया** तलवकार शाखा.

① जैमिनी
② तलवकार
③ राणायनी
④ कौथुम. out 1000 branches. only 4 survived.

पहले 5 अध्याय उपासना तत्र तत्र कर्म. अन्तिम 3 अध्याय में ज्ञान.

# छान्दोग्योपनिषत्

मिताक्षराहिन्दीव्याख्यासंवलितशाङ्करभाष्ययुता

## *(अथ श्रीमच्छङ्करभगवत्पादविरचितं भाष्यम्)*

(तत्र भाष्यकारोपोद्घातः ।)

ओमित्येतदक्षरमित्याद्यष्टाध्यायी छान्दोग्योपनिषत् । तस्याः संक्षेपतोऽर्थजिज्ञासुभ्य ऋजुविवरणमल्पग्रन्थमिदमारभ्यते । तत्र संबन्धः । समस्तं कर्माधिगतं प्राणाग्न्यादिदेवता-विज्ञानसहितमर्चिरादिमार्गेण ब्रह्मप्रतिपत्तिकारणम् । केवलं च धूमादिमार्गेण चन्द्रलोक-प्रतिपत्तिकारणम् । स्वभावप्रवृत्तानां च मार्गद्वयपरिभ्रष्टानां कष्टाऽधोगतिरुक्ता । न चोभयोर्मार्गयोरन्यतरस्मिन्नपि मार्गे आत्यन्तिकी पुरुषार्थसिद्धिरित्यतः कर्मनिरपेक्षम-द्वैतात्मविज्ञानं संसारगतित्रयहेतूपमर्देन वक्तव्यमित्युपनिषदारभ्यते ।

न चाद्वैतात्मविज्ञानादन्यत्राऽऽत्यन्तिकी निःश्रेयसप्राप्तिः । वक्ष्यति हि— "अथ येऽन्यथाऽतो विदुरन्यराजानस्ते क्षय्यलोका भवन्ति । विपर्यये च स स्वराड्भवति" इति । तथा द्वैतविषयानृताभिसंधस्य बन्धनं तस्करस्येव तप्तपरशुग्रहणे बन्धदाहभावः संसारदुःखप्राप्तिश्चेत्युक्त्वाऽद्वैतात्मसत्याभिसंधस्यातस्करस्येव तप्तपरशुग्रहणे बन्धदाहाभावः संसारदुःखनिवृत्तिर्मोक्षश्चेति । अत एव न कर्मसहभाव्यद्वैतात्मदर्शनम् । क्रियाकारकफलभेदोमपर्देन सदेकमेवाद्वितीयमात्मैवेदं सर्वमित्येवमादिवाक्यजनितस्य बाधकप्रत्ययानुपपत्तेः।

कर्मविधिप्रत्यय इति चेत् । न । कर्तृभोक्तृस्वभावविज्ञानवतस्तज्जनितकर्मफल-रागद्वेषादिदोषवतश्च कर्मविधानात् । अधिगतसकलवेदार्थस्य कर्मविधानादद्वैतज्ञानवतोऽपि कर्मेति चेत् । न । कर्माधिकृतविषयस्य कर्तृभोक्त्रादिज्ञानस्य स्वाभाविकस्य 'सदेकमेवाद्वितीयम्' 'आत्मैवेदं सर्वम्' इत्यनेनोपमर्दितत्वात् । तस्मादविद्यादिदोषवत

जीवो ईशो विशुद्धाचित् तथा जीवेशयोर्भिदा। अविद्या तच्चितोर्योगः षडस्माकं अनादयः।

उद्गीथावयव प्रणव को सर्वलोक वेदसार सर्वकामावाप्ति गुणवत्त्व तथा समृद्धिगुण से विशिष्ट कहा गया है।

ॐ

उद्गीथ दृष्टि से ओंकार की उपासना

# प्रथमोऽध्याय:

## (अथ प्रथमाध्यायस्य प्रथम: खण्ड:)

आप्यायन्तु ममाङ्गानि...

**ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत। ओमिति ह्युद्गायति**

साम गान, उद्गाता

### उद्गीथ दृष्टि से ओंकार की उपासना

उद्गीथ शब्दवाच्य "ओम्" इस अक्षर की उपासना करे, (क्योंकि) "ओम्" ऐसा (उच्चारण करके यज्ञादि में उद्गाता) उच्च स्वर से साम गान करता है। उस अक्षर का ही

---

एव कर्माणि विधीयन्ते नाद्वैतज्ञानवत:। अत एव हि वक्ष्यति —"सर्व एते पुण्यलोका भवन्ति। ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेति" इति।

तत्रैतस्मिन्नद्वैतविद्याप्रकरणेऽभ्युदयसाधनान्युपासनान्युच्यन्ते। कैवल्यसंनिकृष्टफलानि चाद्वैतादीषद्विकृतब्रह्मविषयाणि "मनोमय: प्राणशरीर:" इत्यादीनि, कर्मसमृद्धिफलानि च, कर्माङ्गसंबन्धीनि। रहस्यसामान्यान्मनोवृत्तिसामान्याच्च यथाऽद्वैतज्ञानं मनोवृनिमात्रं तथाऽन्यान्यप्युपासनानि मनोवृत्तिरूपाणीत्यस्ति हि सामान्यम्। कस्तर्ह्यद्वैतज्ञानस्योपासनानां च विशेष:। उच्यते। स्वाभाविकस्याऽऽत्मन्यक्रियेऽध्यारोपितस्य कर्त्रादिकारकक्रिया-फलभेदविज्ञानस्य निवर्तकमद्वैतविज्ञानम्, रज्ज्वादाविव सर्पाद्यध्यारोपलक्षणज्ञानस्य रज्ज्वादिस्वरूपनिश्चय: प्रकाशनिमित्त:; उपासनं तु यथाशास्त्रसमर्पितं किंचिदालम्बनमुपादाय तस्मिन्समानचित्तवृत्तिसंतानकरणं तद्विलक्षणप्रत्ययानन्तरितमिति विशेष:।

तान्येतान्युपासनानि सत्त्वशुद्धिकरत्वेन वस्तुतत्त्वावभासकत्वादद्वैतज्ञानोपकारकाण्या-लम्बनविषयत्वात्सुसाध्यानि चेति पूर्वमुपन्यस्यन्ते। तत्र कर्माभ्यासस्य दृढीकृतत्वा-त्कर्मपरित्यागेनोपासन एव दु:खं चेत:समर्पणं कर्तुमिति कर्माङ्गविषयमेव तावदादावुपासनमुपन्यस्यते।

(इति भाष्यकारोपोद्घात:)

**ओमित्येतदक्षरमुद्गीथमुपासीत। ओमित्येतदक्षरं** परमात्मनोऽभिधानं नेदिष्ठम्।। तस्मिन्हि प्रयुज्यमाने स प्रसीदति प्रियनामग्रहण इव लोक:। तदिहेतिपरं प्रयुक्तमभिधायकत्वाद्व्यावर्तितं शब्दस्वरूपमात्रं प्रतीयते। तथा चार्चादिवत्परस्याऽऽत्मन: प्रतीकं संपद्यते। एवं नामत्वेन प्रतीकत्वेन च परमात्मोपासनसाधनं श्रेष्ठमिति सर्ववेदान्तेष्ववगतम्। जपकर्मस्वाध्यायाद्यन्तेषु च बहुश: प्रयोगात्प्रसिद्धमस्य श्रैष्ठ्यम्। अतस्त**देतदक्षरं** वर्णात्मकमुद्गीथभक्त्यवयवत्वादुद्गीथशब्दवाच्य**मुपासीत**। कर्माङ्गावयवभूते

**गेष्णौ तौ गेष्णौ यन्नाम तन्नाम ।।५।।**

**स एष ये चैतस्मादर्वाञ्चो लोकास्तेषां चेष्टे मनुष्यकामानां (णां) चेति तद्ये इमे वीणायां गायन्त्येतं ते गायन्ति तस्मात्ते धनसनयः ।।६।।**

**अथ य एतदेवं विद्वान्साम गायत्युभौ स गायति सोऽमुनैव स एष ये चामुष्मात्पराञ्चो लोकास्ताꣳश्चाऽऽप्नोति देवकामाꣳश्च ।।७।।**

सूर्यमण्डलस्थ पुरुष का है और जो उसके पक्ष हैं, वे ही उसके भी पक्ष हैं; जो उसका नाम है, वही इसका भी नाम है।।५।।

वह यह नेत्रस्थ पुरुष इस (अध्यात्म आत्मा) से जो नीचे के लोक हैं, उनका तथा मनुष्य संबन्धी कामनाओं का शासन करता है। अत: जो ये गायक लोग वीणा में गाते हैं, वे उस ईश्वर का ही गान करते हैं। अतएव वे धनवान् हो जाते हैं ।।६।।

**अभेददृष्टि से की गयी उक्त उपासना का फल**

तथा जो दोनों की एकता समझ कर साम गान करता है वह (चाक्षुष आत्मा और आदित्य आत्मा) दोनों की स्तुति करता है, एवं वह उपासक उस आदित्य के ही द्वारा जो इससे भी ऊपर के लोक हैं और जो देवताओं के भोग हैं, उन्हें भी प्राप्त कर लेता है।।७।।

---

यत्तु रूपाद्यतिदेशो भेदकारणमवोचो, न तद्भेदावगमाय। किं तर्हि स्थानभेदाद्भेदाशङ्का मा भूदित्येवमर्थम्।।५।।

**स एष** चाक्षुषः पुरुषो **ये चैतस्मादा**ध्यात्मिकादात्मनो**ऽर्वाञ्चो**ऽर्वागगता **लोकास्तेषां चेष्टे मनुष्य**संबन्धिनां **च कामानाम्**। **तत्तस्माद्ये इमे वीणायां गायन्ति** गायकास्त **एतमेव गायन्ति**। यस्मादीश्वरं गायन्ति **तस्मात्ते धनसनयो** धनलाभयुक्ता धनवन्त इत्यर्थः।। ६।।

**अथ य एतदेवं विद्वान्य**थोक्तं देवमुद्गीथं विद्वान्**साम गायत्युभौ स गायति** चाक्षुषमादित्यं च। तस्यैवंविदः फलमुच्यते— **सोऽमुनैवा**ऽऽदित्येन **स एष ये चामुष्मात्पराञ्चो लोकास्तांश्चाऽऽप्नोति** आदित्यान्तर्गतदेवो भूत्वेत्यर्थो **देवकामांश्च**।।७।।

**अथानेनैव ये चैतस्मादर्वाञ्चो लोकास्ताꣳश्चाऽऽप्नोति मनुष्यकामाꣳश्च तस्मादु हैवंविदुद्गाता ब्रूयात् ।।८।।**

**कं ते काममागायानीत्येष ह्येव कामागानस्येष्टे य एवं विद्वान्साम गायति साम गायति ।।९।।**

इति प्रथमाध्यायस्य सप्तमः खण्डः ।।७।।

(अथ प्रथमाध्यायस्याष्टमः खण्डः)

**त्रयो होद्गीथे कुशला बभूवुः शिलकः शालावत्यश्चैकि-**

तथा चाक्षुष पुरुष के द्वारा ही जो इससे नीचे के लोक हैं, उन्हें एवं मानुषी कामनाओं को प्राप्त कर लेता है। अतः इस प्रकार जानता हुआ उद्गाता (यजमान से इस प्रकार) कहे।।८।।

मैं तेरे लिए किन कामनाओं का आगान करूँ? क्योंकि यह उद्गाता इष्ट कामनाओं के आगान में समर्थ होता है। जो ऐसा जानता है, वह सामगान करता है।।९।।

।। इति सप्तमः खण्डः।।

अनेकधा दृष्टान्तों से उद्गीथ उपासना का उत्कर्ष प्रदर्शन

यह इतिहास प्रसिद्ध है कि शलावत का पुत्र शिलक, चिकितायन का पुत्र दाल्भ्य और जीवल का पुत्र प्रवाहण, ये तीनों ही उद्गीथ आदि के विज्ञान में कुशल थे। उन्होंने एक दूसरे

---

**अथानेनैव** चाक्षुषेणैव **ये चैतस्मादर्वाञ्चो लोकास्तांश्चाऽऽप्नोति मनुष्यकामांश्च** चाक्षुषो भूत्वेत्यर्थः। **तस्मादु हैवंविदुद्गाता ब्रूया**द्यजमानं **कमिष्टं ते** तव **काममागायानीति**। **एष हि** यस्मादुद्गाता **कामागानस्यो**द्गानेन कामं संपादयितु**मीष्टे** समर्थ इत्यर्थः। कोऽसौ? **य एवं विद्वान्साम गायति साम गायति**। द्विरुक्ति-रुपासनसमाप्त्यर्था।।८।।९।।

इति प्रथमाध्यायस्य सप्तमः खण्डः।।७।।

अनेकधोपास्यत्वादक्षरस्य प्रकारान्तरेण परोवरीयस्त्वगुणफलमुपासनान्तरमानिनाय। इतिहासस्तु सुखावबोधनार्थः। **त्रयस्त्रिसंख्याकाः**। **ह** इत्यैतिह्यार्थः। **उद्गीथ** उद्गीथज्ञानं

**तायनो दाल्भ्यः प्रवाहणो जैवलिरिति ते होचुरुद्गीथे वै कुशलाः स्मो हन्तोद्गीथे कथां वदाम इति ।।१।।**

**तथेति ह समुपविविशुः स ह प्रवाहणो जैवलिरुवाच भगवन्तावग्रे वदतां ब्राह्मणयोर्वदतोर्वाचꣳश्रोष्यामीति ।।२।।**

से कहा- हम लोग उद्गीथ विद्या में कुशल हैं। अतः आप लोगों की सम्मति हो तो उद्गीथ विद्या के संबन्ध में परस्पर (पक्ष-प्रतिपक्ष के उपन्यासपूर्वक) विचार कहें।।१।।

फिर वे "बहुत अच्छा" ऐसा कहकर बैठ गये, फिर जीवल के पुत्र प्रवाहण ने शेष दोनों के प्रति कहा- (कि ब्राह्मण होने के नाते) पहले आप दोनों पूज्य महानुभाव अपना विचार कहें और मैं आप दोनों ब्राह्मणों की कही हुई वाणी का श्रवण करूँगा।।२।।

---

प्रति **कुशला** निपुणा **बभूवुः**। कस्मिंश्चिद्देशे काले च निमित्ते वा समेतानामित्यभिप्रायः। न हि सर्वस्मिञ्जगति त्रयाणामेव कौशलमुद्गीथादिविज्ञाने। श्रूयन्ते ह्युषस्तिजानश्रुतिकैकेयप्रभृतयः सर्वज्ञकल्पाः। के ते त्रय इत्याह— **शिलको** नामतः शलावतोऽपत्यं **शालावत्यः**। चिकितायनस्यापत्यं **चैकितायनः**। दल्भगोत्रो **दाल्भ्यो** द्व्यामुष्यायणो वा। **प्रवाहणो** नामतो जीवलस्यापत्यं **जैवलिरित्येते** त्रयस्ते **होचुरन्योऽन्यमुद्गीथे वै कुशला** निपुणा इति प्रसिद्धाः **स्मः**। अतो **हन्त** यद्यनुमतिर्भवतांमुद्गीथ उद्गीथज्ञाननिमित्तां कथां विचारणां पक्षप्रतिपक्षोपन्यासेन **वदामो** वादं कुर्म **इत्यर्थः**। तथा च तद्विद्यसंवादे विपरीतग्रहणनाशोऽपूर्वविज्ञानोपजनः संशयनिवृत्तिश्चेति। अतस्तद्विद्यसंयोगः कर्तव्यः इति चेतिहासप्रयोजनम्। दृश्यते हि शिलकादीनाम्।।१।।

**तथेत्युक्त्वा** ते **समुपविविशुर्ह**ोपविष्टवन्तः किल। तत्र राज्ञः प्रागल्भ्योपपत्तेः स ह प्रवाहणो **जैवलिरुवाचे**तरौ भगवन्तौ पूजावन्ता**वग्रे** पूर्वं **वदताम्**। ब्राह्मणयोरिति लिङ्गाद्राजाऽसौ युवयो**र्ब्राह्मणयोर्वदतोर्वाचं श्रोष्यामि**। अर्थरहितामित्यपरे वाचमिति विशेषणात्।।२।।

**स ह शिलकः शालावत्यश्चैकितायनं दाल्भ्यमुवाच हन्त त्वा पृच्छानीति पृच्छेति होवाच ॥३॥**

**का साम्नो गतिरिति स्वर इति होवाच स्वरस्य का गतिरिति प्राण इति होवाच प्राणस्य का गतिरित्यन्नमिति होवाचान्नस्य का गतिरित्याप इति होवाच ॥४॥**

**अपां का गतिरित्यसौ लोक इति होवाचामुष्य लोकस्य का गतिरिति न स्वर्गं लोकमतिनयेदिति होवाच स्वर्गं वयं**

तत्पश्चात् शिलक-शालावत्य ने चैकितायन-दाल्भ्य से कहा कि यदि तुम अनुमति दो तो मैं तुमसे कुछ पूछूँ। उसने कहा- "पूछो"।।३।।

उद्गीथरूप साम का आश्रय क्या है- इसके उत्तर में कहा कि "स्वर ही" उसका आश्रय है। स्वर की गति क्या है- इस प्रश्न के उत्तर में "प्राण" ऐसा कहा, क्योंकि स्वर प्राण से निष्पन्न होता है। प्राण की गति क्या है- ऐसा पूछने पर "अन्न" ऐसा उत्तर दिया और अन्न की गति क्या है- ऐसा पूछने पर दाल्भ्य ने "जल" है ऐसा कहा।।४।।

जल की गति क्या है- इस पर दाल्भ्य ने "वह लोक" ऐसा कहा, (क्योंकि उस लोक

---

उक्तयोः **स ह शिलकः शालावत्यश्चैकितायनं दाल्भ्यमुवाच—हन्त** यद्यनुमंस्यसे **त्वा** त्वां **पृच्छानी**त्युक्त इतरः **पृच्छेति होवाच**।।३।।

लब्धानुमतिराह— **का साम्नः**, प्रकृतत्वादुद्गीथस्य। उद्गीथो ह्यत्रोपास्यत्वेन प्रकृतः। "परोवरीयांसमुद्गीथम्" (छा. १.९.२) इति च वक्ष्यति। **गति**राश्रयः परायण**मि**त्येतत्। एवं पृष्टो दाल्भ्य उवाच— **स्वर इति**। स्वरात्मकत्वात्साम्नः। यो यदात्मकः स तद्गतिस्तदाश्रयश्च भवतीति युक्तं मृदाश्रय इव घटादिः। **स्वरस्य का गतिरिति, प्राण इति होवाच**। प्राणनिष्पाद्यो हि स्वरस्तस्मात्स्वरस्य प्राणो गतिः। **प्राणस्य का गतिरित्यन्नमिति होवाच**। अन्नावष्टम्भो हि प्राणः। "शुष्यति वै प्राण ऋतेऽन्नात्" (बृ. ५.१२.१) इति श्रुतेः। "अन्नं दाम" (बृ. २.२.१) इति च। **अन्नस्य का गतिरित्याप इति होवाच**। अप्संभवत्वादन्नस्य।।४।।

**अपां का गतिरित्यसौ लोक इति होवाच**। अमुष्माद्धि लोकाद्वृष्टिः संभवति।

**लोकꣳ सामाभिसꣳस्थापयामः स्वर्गसꣳस्तावꣳ हि सामेति ।।५।।**

**तꣳ ह शिलकः शालावत्यश्चैकितायनं दाल्भ्यमुवाचाप्रतिष्ठितं वै किल ते दाल्भ्य साम यस्त्वेतर्हि ब्रूयान्मूर्धा ते विपतिष्यतीति मूर्धा ते विपतेदिति ।।६।।**

से ही वृष्टि होती है) उस लोक की गति क्या है- उसके उत्तर में कहा, स्वर्ग का अतिक्रमण साम को नहीं करना चाहिये। हम साम को स्वर्गलोक में प्रतिष्ठित करते हैं, क्योंकि साम की स्वर्गरूप से संस्तुति की गयी है। अतः स्वर्ग ही साम है।।५।।

उस चैकितायन-दाल्भ्य से शालावत्य-शिलक ने कहा- हे दाल्भ्य! निश्चय ही तेरा साम परोवरीय रूप से असमाप्त गति वाला है। यदि इस समय कोई असहिष्णु सामवेत्ता अप्रतिष्ठित साम को प्रतिष्ठित कह दे कि "तेरा मस्तक पृथिवी पर गिर जाय" तो निस्सन्देह तेरा शिर गिर जायेगा।।६।।

---

**अमुष्य लोकस्य का गतिरिति** पृष्टो दाल्भ्य उवाच— **स्वर्गममुं लोकमतीत्या**श्रयान्तरं साम **न नयेत्कश्चिदिति होवाचाऽऽह**। अतो **वयमपि स्वर्गं लोकं सामाभिसंस्थापयामः**। स्वर्गलोकप्रतिष्ठं साम जानीमः इत्यर्थः। **स्वर्गसंस्तावं** स्वर्गत्वेन संस्तवनं संस्तावो यस्य तत्साम स्वर्गसंस्तावं **हि** यस्मात्स्वर्गो वै लोकः **साम वेद इति** श्रुतेः।।५।। ⊛ प्रतिष्ठा करते हैं!

**तमितरः शिलकः शालावत्यश्चैकितायनं दाल्भ्यमुवाच— अप्रतिष्ठितम**संस्थितं परोवरीयस्त्वेनासमाप्तगति सामेत्यर्थः। वा इत्यागमं स्मारयति **किले**ति च, **दाल्भ्य ते** तव **साम। यस्त्व**सहिष्णुः सामविदे**तर्ह्ये**तस्मिन्काले **ब्रूयात्**कश्चिद्विपरीतविज्ञानमप्रतिष्ठितं साम प्रतिष्ठितमित्येवंवादापराधिनं **मूर्धा** शिरस्ते **विपतिष्यति** विस्पष्टं पतिष्यतीति। एवमुक्तस्यापराधिनस्तथैव तद्विपतेन्न संशयो न त्वहं ब्रवीमीत्यभिप्रायः। ननु मूर्धपातार्हं चेदपराधं कृतवानतः परेणानुक्तस्यापि पतेन्मूर्धा न चेदपराध्युक्तस्यापि नैव पतति। अन्यथाऽकृताभ्यागमः कृतनाशश्च स्याताम्। नैष दोषः। कृतस्य कर्मणः शुभाशुभस्य फलप्राप्तेर्देशकालनिमित्तापेक्षत्वात्। तत्रैवं सति मूर्धपातनिमित्तस्याप्यज्ञानस्य पराभिव्याहारनिमित्तापेक्षत्वमिति।।६।।

**हन्ताहमेतद्भगवतो वेदानीति विद्धीति होवाचामुष्य लोकस्य का गतिरित्ययं लोक इति होवाचास्य लोकस्य का गतिरिति न प्रतिष्ठां लोकमतिनयेदिति होवाच प्रतिष्ठां वयं लोकꣳ सामाभिसꣳस्थापयामः प्रतिष्ठासꣳस्तावꣳ हि सामेति ।।७।।**

**तꣳ ह प्रवाहणो जैवलिरुवाचान्तवद्वै किल ते शालावत्य साम यस्त्वेतर्हि ब्रूयान्मूर्धा ते विपतिष्यतीति मूर्धा ते विपतेदिति हन्ताहमेतद्भगवतो वेदानीति विद्धीति होवाच ।।८।।**

इति प्रथमाध्यायस्याष्टमः खण्डः ।।८।।

साम की इस प्रतिष्ठा को मैं आप से ही जानना चाहता हूँ। इस पर शालावत्य ने कहा- जान लो। तब उस लोक की गति क्या है, इसके उत्तर में शिलक ने कहा- "यह लोक", (क्योंकि यह लोक ही यागादि के द्वारा उस लोक का पोषक है) फिर इस लोक का आश्रय क्या है- ऐसा पूछने पर "सम्पूर्ण प्राणियों की प्रतिष्ठा", प्रत्यक्षसिद्ध पृथिवी लोक का अतिक्रमण साम को नहीं करना चाहिये। अतः हम प्रतिष्ठाभूत इस लोक में ही साम को भली प्रकार से स्थित कराते हैं, क्योंकि साम की प्रतिष्ठारूप से ही संस्तुति की गयी है।।७।।

तब शालावत्य से जैवलि-प्रवाहण ने कहा- हे शिलक! तुम्हारा साम निस्सन्देह नाशवान् है। अतः यदि कोई ऐसा कह दे, कि "तुम्हारा मस्तक गिर जायेगा" तो निश्चय ही तुम्हारा मस्तक गिर गया होता। शालावत्य ने कहा- मैं इसे आपसे जानना चाहता हूँ। तब प्रवाहण ने 'जान लो', ऐसा उत्तर दिया।।८।। ।।इत्यष्टमः खण्डः।।

---

एवमुक्तो दाल्भ्य आह— **हन्ताहमेतद्भगवतो वेदानि** यत्प्रतिष्ठं सामेत्युक्तः प्रत्युवाच शालावत्यो **विद्धीति होवाच। अमुष्य लोकस्य का गतिरिति** पृष्टो दाल्भ्येन शालावत्योऽ**यं लोक इति होवाच**। अयं हि लोको यागदानहोमादिभिरमुं लोकं पुष्यधरणी प्रतिष्ठेति। अतः साम्नोऽप्ययं लोकः प्रतिष्ठैवेति युक्तम्। **अस्य लोकस्य का गतिरित्युक्तः** आह शालावत्यः। **न प्रतिष्ठामिमं लोकमतीत्य नयेत्साम** कश्चित्। अतो **वयं प्रतिष्ठां लोकं सामाभिसंस्थापयामः**। यस्मात्**प्रतिष्ठासंस्तावं हि** प्रतिष्ठात्वेन संस्तुतं **सामेत्यर्थः**। "इयं वै रथंतरम्" इति च श्रुतिः।।७।।

**तमेवमुक्तवन्तं ह प्रवाहणो जैवलिरुवाचान्तवद्वै किल ते शालावत्य** सामेत्यादि पूर्ववत्। ततः शालावत्यः आह— **हन्ताहमेतद्भगवतो वेदानीति विद्धीति होवाच**।।८।।

इति प्रथमाध्यायस्याष्टमः खण्डः।।८।।

(४) पृथिवी रथंतर शब्द वाच्य साम ही है।

## (अथ प्रथमाध्यायस्य नवमः खण्डः)

**अस्य लोकस्य का गतिरित्याकाश इति होवाच सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्याकाशादेव समुत्पद्यन्त आकाशं प्रत्यस्तं यन्त्याकाशो ह्येवैभ्यो ज्यायानाकाशः परायणम् ॥१॥**

**स एष परोवरीयानुद्‍गीथः स एषोऽनन्तः परोवरीयो हास्य भवति परोवरीयसो ह लोकाञ्जयति य एतदेवं विद्वान्परोवरीयाꣳसमुद्‍गीथमुपास्ते ॥२॥**

### प्रवाहण के मत में आकाश सबका आश्रय माना गया है

इस लोक का आश्रय क्या है, इस पर प्रवाहण ने कहा कि सर्वाभिन्न आकाशरूप परमात्मा ही आश्रय है, क्योंकि यह समस्त भूत आकाशरूप परमात्मा से उत्पन्न होते हैं। आकाश में ही लीन होते हैं और आकाश ही इनसे बड़ा है। अतएव आकाश ही इनका आश्रय है।।१।।

### इस उद्‍गीथ की उत्कृष्टता और उपासना का परिणाम

वह यह उद्‍गीथ ही श्रेष्ठ से श्रेष्ठ है। अतः यह अनन्त भी है, जो इस प्रकार इसे जानकर इस परमात्मरूप अनन्त उद्‍गीथ की उपासना करता है, उस विद्वान् का (जीवन उत्तरोत्तर) उत्कृष्टतर हो जाता है और वह विद्वान् उत्तरोत्तर ब्रह्माकाश तथा विशिष्ट लोकों को जीत लेता है।।२।।

---

इतरोऽनुज्ञातः आह— **अस्य लोकस्य का गतिरिति। आकाश इति होवाच** प्रवाहणः। आकाश इति च पर आत्मा ''आकाशो वै नामेति'' श्रुतेः। तस्य हि कर्म सर्वभूतोत्पादकत्वम्। तस्मिन्नेव हि भूतप्रलयः। तत्तेजोऽसृजत। तेजः परस्यां देवतायामिति हि वक्ष्यति। **सर्वाणि ह वा इमानि भूतानि** स्थावरजङ्गमान्या**काशादेव समुत्पद्यन्ते** तेजोबन्नादिक्रमेण सामर्थ्यात्। **आकाशं प्रत्यस्तं यन्ति** प्रलयकाले तेनैव विपरीतक्रमेण **हि** यस्मा**दाकाश एवैभ्यः** सर्वेभ्यो भूतेभ्यो **ज्यायान्**महत्तरोऽतः स सर्वेषां भूतानां परमयनं **परायणं** प्रतिष्ठा त्रिष्वपि कालेष्वित्यर्थः।।१।।

यस्मात्परं परं वरीयो वरीयसोऽप्ये**ष** वरः परश्च वरीयांश्च **परोवरीयानुद्‍गीथः** परमात्मसंपन्न इत्यर्थः। अत एव **स एषोऽनन्तो**ऽविद्यमानान्तस्तमेतं परोवरीयांसं परमात्मभूतमनन्तमेवं विद्वान्परोवरीयांसमुद्‍गीथमुपास्ते। तस्यैत्फलमाह— **परोवरीयः** परं परं वरीयो विशिष्टतरं जीवनं **हास्य** विदुषो **भवति** दृष्टं फलमदृष्टं च **परोवरीयस** उत्तरोत्तरविशिष्टतरानेव ब्रह्माकाशान्ताँल्**लोकाञ्जयति य एतदेवं विद्वानुद्‍गीथमुपास्ते**।।२।।

**तथ्ऽहैतमतिधन्वा शौनक उदरशाण्डिल्यायोक्त्वोवाच यावत्त एनं प्रजायामुद्गीथं वेदिष्यन्ते परोवरीयो हैभ्यस्तावदस्मिँल्लोके जीवनं भविष्यति ॥३॥**

**तथाऽमुष्मिँल्लोके लोक इति स य एतदेवं विद्वानुपास्ते परोवरीय एव हास्यास्मिँल्लोके जीवनं भवति तथाऽमुष्मिँल्लोके लोक इति लोके लोक इति ॥४॥**

इति प्रथमाध्यायस्य नवमः खण्डः॥९॥

(इस उद्गीथ को जानने वाले) अतिधन्वा-शौनक ने इस उद्गीथ का उदर-शाण्डिल्य के प्रति निरूपण कर उससे कहा, जब तक तेरी प्रजा में से इस उद्गीथ को जानेंगे, तब तक इस लोक में उनका जीवन उत्तरोत्तर इन प्रसिद्ध लौकिक जीवनों की अपेक्षा उत्कृष्टतर होता जायेगा॥३॥

तथा उस (अदृष्ट) परलोक में भी उसे उत्कृष्टतर लोक की प्राप्ति होगी। जो इस प्रकार जानने वाला पुरुष उसकी उपासना करता है, उसका जीवन निश्चय ही इस लोक में उत्कृष्टतर होता है तथा परलोक में भी उसे विशिष्टतर लोक मिलता है। उसे (उत्तरोत्तर उत्कृष्ट) लोक प्राप्त होता है॥४॥

॥इति नवमः खण्डः॥

---

किं च तमेतमुद्गीथं विद्वा**नतिधन्वा** नामतः शुनकस्यापत्यं **शौनक उदरशाण्डिल्याय** शिष्यायैतदुद्गीथदर्शन**मुक्त्वोवाच**। **यावत्ते** तव प्रजायां प्रजासंततावित्यर्थः। **एनमुद्गीथं** त्वत्संततिजा **वेदिष्यन्ते** ज्ञास्यन्ति तावन्तं कालं **परोवरीयो हैभ्यः** प्रसिद्धेभ्यो लौकिकजीवनेभ्य उत्तरोत्तरविशिष्टतरं **जीवनं** तेभ्यो भविष्यति॥३॥

**तथा**ऽदृष्टेऽपि परलोके**ऽमुष्मिन्प**रोवरीयाल्लोँको भविष्यतीत्युक्तवाञ्शाण्डिल्यायातिधन्वा शौनकः। स्यादेतत्फलं पूर्वेषां महाभाग्यानां नैदंयुगीनामित्याशङ्कानिवृत्तय आह— **स यः** कश्चिदे**तदेवं विद्वानु**द्गीथमेत**द्ध्युपास्ते** तस्याप्येवमेव **परोवरीय एव हास्यास्मिँल्लोके जीवनं भवति तथाऽमुष्मिँल्लोके लोक इति लोके लोक इति**॥४॥

इति प्रथमाध्यायस्य नवमः खण्डः॥९॥

## (अथ प्रथमाध्यायस्य दशमः खण्डः)

**मटचीहतेषु कुरुष्वाटिक्या सह जाययोषस्तिर्ह चाक्रायण इभ्यग्रामे प्रद्राणक उवास ।।१।।**

**स हेभ्यं कुल्माषान्खादन्तं बिभिक्षे तꣳ होवाच । नेतोऽन्ये विद्यन्ते यच्चये मे इमे उपनिहिता इति ।।२।।**

**उषस्ति चाक्रायण का आख्यान**

वज्रपात से आहत कुरुदेश के महावतों के ग्राम में (सर्वथा स्तनादि स्त्रीजनोचित चिह्नादि से रहित अल्पवयस्क) पत्नी के साथ चक्र का पुत्र उषस्ति (दुर्भिक्ष हो जाने के कारण) दुरवस्था में रहता था।।१।।

उसने कुत्सित उड़द खाते हुए एक महावत से माँगा। तब महावत ने उषस्ति से कहा– इन जूठे उड़दों के सिवा मेरे पास और उड़द नहीं हैं। जो एकत्रित थे, वे सभी मेरे इन पात्रों में रखे हुए हैं। (अतः अब मैं क्या करूँ और आपकी माँग को कैसे पूरा करूँ)।।२।।

---

उद्गीथोपासनप्रसङ्गेन प्रस्तावप्रतिहारविषयमप्युपासनं कर्त(वक्त)व्यमितीदमारभ्यते। आख्यायिका तु सुखावबोधार्था। **मटचीहतेषु** मटच्योऽशनयस्ताभिर्हतेषु नाशितेषु कुरुषु कुरुदेशसस्येष्वित्यर्थः। ततो दुर्भिक्षे जाते **आटिक्या**ऽनुपजातपयोधरादिस्त्रीव्यञ्जनया **सह जाययोषस्तिर्ह** नामतश्चक्रस्यापत्यं चाक्रायणः। इभो हस्ती तमर्हतीतीभ्य ईश्वरो हस्त्यारोहो वा तस्य ग्राम इभ्यग्रामस्तस्मिन्**प्रद्राणको**ऽन्नालाभात्। द्रा कुत्सायां गतौ। कुत्सितां गतिं गतोऽन्त्यावस्थां प्राप्त इत्यर्थः। **उवासो**षितवान्कस्यचिद्गृहमाश्रित्य।।१।।

सोऽन्नार्थमटन्निभ्यं **कुल्माषान्**कुत्सितान्माषान्**खादन्तं** भक्षयन्तं यदृच्छयोपलभ्य **बिभिक्षे** याचितवान्। **तमु**षस्तिं होवाचेभ्यः। **नेतो**ऽस्मान्मया भक्ष्यमाणादुच्छिष्टराशेः कुल्माषा **अन्ये** न **विद्यन्ते**। यच्चये राशौ **मे** ममो**पनिहिताः** प्रक्षिप्ता इमे भाजने किं करोमीत्युक्तः प्रत्युवाचोषस्तिः।।२।।

**एतेषां मे देहीति होवाच तानस्मै प्रददौ हन्तानुपानमित्युच्छिष्टं वै मे पीतꣳस्यादिति होवाच ॥३॥**

**न स्विदेतेऽप्युच्छिष्टा इति न वा अजीविष्यमिमानखादन्निति होवाच कामो म उदपानमिति ॥४॥**

**स ह खादित्वाऽतिसेषाञ्जायाया आजहार साऽग्रे एव**

उषस्ति ने कहा- तुम मुझे इन उड़दों को ही दे दो। तब महावत ने उषस्ति को उड़द दे दिये (और पास के जल को देखकर कहा कि भाई) 'यह अनुपान भी ले लो'। इस पर उषस्ति ने कहा, यदि मैं इस जल को पीऊँगा तो निश्चय ही मुझसे उच्छिष्ट जल पीना माना जायेगा।।३।।

महावत ने कहा, क्या ये उड़द जूठे नहीं हैं? यह सुनकर उषस्ति ने कहा कि भाई! इन उड़दों को खाये बिना जीवित नहीं रह सकता था, पर जलपान तो मुझे इच्छानुसार मिल ही जाता है। (अतः जीवनरक्षणार्थ उच्छिष्ट अन्न का भोजन दोषावह नहीं है)।।४।।

उषस्ति ने उन उड़दों को खाकर शेष अपनी आटिकी पत्नी के लिये ले आया, पर वह तो

---

**एतेषामे**तानित्यर्थः। **मे** मह्यं **देहीति होवाच**। **तान्**स इभ्योऽस्मा उषस्तये **प्रददौ** प्रदत्तवान् अनुपानीयं समीपस्थमुदकं हन्त गृहाणा**नुपानमि**त्युक्तः प्रत्युवाच। **उच्छिष्टं वै मे** ममेदमुदकं **पीतं स्याद्य**दि पास्यामीत्युक्तवन्तं प्रत्युवाचेतरः।।३।।

किं **न स्विदेते** कुल्माषा **अप्युच्छिष्टा** इत्युक्त आहोषस्ति**र्न वा अजीविष्यं** न जीविष्या**मीमान्**कुल्माषा**नखादन्**भक्षयन्**निति होवाच**। **काम** इच्छातो **मे** ममोदकपानं लभ्यत इत्यर्थः। अतश्चैतामवस्थां प्राप्तस्य विद्याधर्मयशोवतः स्वात्मपरोपकारसमर्थस्यैतदपि कर्म कुर्वतो नाऽऽगःस्पर्श इत्यभिप्रायः तस्यापि जीवितं प्रत्युपायान्तरेऽजुगुप्सिते सति जुगुप्सितमेतत्कर्म दोषाय। ज्ञानावलेपेन कुर्वतो नरकपातः स्यादेवेत्यभिप्रायः। प्रद्राणकशब्दश्रवणात्।।४।।

तांश्च **स खादित्वाऽतिशेषान**तिशिष्टाञ्जायायै कारुण्या**दाजहार**। **सा**ऽऽटिक्यग्रे

**सुभिक्षा बभूव तान्प्रतिगृह्य निदधौ ।।५।।**

**स ह प्रातः संजिहानः उवाच यद्बतान्नस्य लभेमहि लभेमहि धनमात्राᳬं राजाऽसौ यक्ष्यते स मा सर्वैरार्त्विज्यैर्वृणीतेति ।।६।।**

**तं जायोवाच हन्त पते इमे एव कुल्माषा इति तान्खादित्वाऽमुं यज्ञं विततमेयाय ।।७।।** विस्तारितमृत्विग्भिरेयाय.

२ झूठा, अपना एवं फीलवान का

उनके आने से पूर्व ही पर्याप्त अन्न प्राप्त कर चुकी थी (फिर भी पति के आदर के लिये) उन जूठे उड़दों को उनके हाथ से लेकर रख लिया ।।५।।

उषस्ति ने प्रातःकाल निद्रा त्यागने के अनन्तर (अपनी पत्नी को सुनाते हुए कहा) भूख से पीड़ित हमें थोड़ा अन्न मिल जाये, तो उसे खाकर समर्थ हो हम थोड़ा धन प्राप्त कर लेते, क्योंकि वह राजा यज्ञ करेगा और समस्त ऋत्विक् कर्मों के लिये मुझ विद्वान् का अवश्य वरण करेगा।।६।।

उषस्ति से उसकी पत्नी ने कहा- हे स्वामिन्! आपके दिये ये उड़द विद्यमान हैं उन्हें ही लीजिये। उषस्ति उन्हें खाकर राजा के उस विस्तृत यज्ञ में गया ।।७।।

---

एवं कुल्माषप्राप्तेः **सुभिक्षा** शोभनभिक्षा लब्धान्नेत्येतद्**बभूव** संवृत्ता। तथाऽपि स्त्रीस्वाभाव्यादनवज्ञाय तान्कुल्माषान्पत्युर्हस्तात्**प्रतिगृह्य निदधौ** निक्षिप्तवती।।५।।

स तस्याः कर्म जानन्**प्रातरु**षःकाले **संजिहानः** शयनं निद्रां वा परित्यजन्**नुवाच** पत्न्याः शृण्वत्या **यद्**यदि **बते**ति खिद्यमानो**ऽन्नस्य** स्तोकं **लभेमहि** तद्भुक्त्वाऽन्नं समर्थो गत्वा **लभेमहि धनमात्रां** धनस्याल्पम्। ततोऽस्माकं जीवनं भविष्यतीति। धनलाभे च कारणमाह— **राजाऽसौ** नातिदूरे स्थाने **यक्ष्य**ते।। यजमानत्वात्तस्याऽऽत्मनेपदम्। **स** च राजा **मा** मां पात्रमुपलभ्य **सर्वैरार्त्विज्यै**र्ऋत्विक्कर्मभिर्ऋत्विक्कर्मप्रयोजनायेत्यर्थो **वृणीतेति**।।६।।

एवमुक्तवन्तं **जायोवाच**— **हन्त** गृहाण हे **पते! इमे एव** ये मद्धस्ते विनिक्षिप्तास्त्वया **कुल्माषा इति**। **तान्खादित्वाऽमुं यज्ञं** राज्ञो **विततं** विस्तारितमृत्विग्भिरेयाय ।।७।।

**तत्रोद्गातॄनास्तावे स्तोष्यमाणानुपोपविवेश स ह प्रस्तोतारमुवाच ॥८॥**

**प्रस्तोतर्या देवता प्रस्तावमन्वायत्ता तां चेदविद्वान्प्रस्तोष्यसि मूर्धा ते विपतिष्यतीति ॥९॥**

**एवमेवोद्गातारमुवाचोद्गातर्या देवतोद्गीथमन्वायत्ता तां**

वहाँ जाकर आस्ताव (प्रस्तोतागण के स्तुति करने योग्य) स्थान में स्तुति करने वाले उद्गाताओं के समीप बैठ गया और प्रस्तोता से कहा।।८।।

हे प्रस्तोतः! जो देवता प्रस्तावभक्ति में अनुगत है, यदि तुम उसे जाने बिना उसका प्रस्तवन करोगे तो मस्तक गिर जायेगा। (भाव यह कि देवताज्ञानियों के समक्ष देव-अज्ञानी कर्म न करावे, उसके परोक्ष में कर्म करने का देवता के न जानने वालों का भी अधिकार है)।।९।।

ऐसे ही उषस्ति ने उद्गाता से भी कहा- हे उद्गातः! जो देवता उद्गीथ में अनुगत है, यदि

---

तत्र च गत्वोद्गातॄनुद्गातृपुरुषानागत्य स्तुवन्त्यस्मिन्नित्यास्तावस्तस्मिन्नास्तावे **स्तोष्यमाणानुपोपविवेश** समीप उपविष्टस्तेषामित्यर्थः।। उपविश्य **स ह प्रस्तोतारमुवाच**।।८।।

**हे प्रस्तोतरि**त्यामन्त्र्याभिमुखीकरणाय। **या देवता प्रस्तावं** प्रस्तावभक्ति-मनुगताऽ**न्वायत्ता तां चेद्**देवतां प्रस्तावभक्ते**रविद्वान्सन्प्रस्तोष्यसि** विदुषो मम समीपे। तत्परोक्षेऽपि चेद्विपतेत्तस्य मूर्धा, कर्ममात्रविदामनधिकार एव कर्मणि स्यात्। तच्चानिष्टमविदुषामपि कर्मदर्शनात्, दक्षिणमार्गश्रुतेश्च। अनधिकारे चाविदुषामुत्तर एवैको मार्गः श्रूयेत। न च स्मार्तकर्मनिमित्त एव दक्षिणः पन्थाः। यज्ञेन दानेनेत्यादिश्रुतेः। तथोक्तस्य मयेति च विशेषणाद्विद्वत्समक्षमेव कर्मण्यनधिकारो न सर्वत्राग्नि-होत्रस्मार्तकर्माध्ययनादिषु च। अनुज्ञायास्तत्र तत्र दर्शनात्। कर्ममात्रविदामप्यधिकारः सिद्धः कर्मणीति **मूर्धा ते विपतिष्यतीति**।।९।।

**एवमेवोद्गातारं** प्रतिहर्तार**मुवाचे**त्यादि समानमन्यत्। ते प्रस्तोत्रादयः कर्मभ्यः

चेदविद्वानुद्गास्यसि मूर्धा ते विपतिष्यतीति ।।१०।।

एवमेव प्रतिहर्तारमुवाच प्रतिहर्तर्या देवता प्रतिहारमन्वायत्ता तां चेदविद्वान्प्रतिहरिष्यसि मूर्धा ते विपतिष्यतीति ते ह समारतास्तूष्णीमासांचक्रिरे ।।११।।

इति प्रथमाध्यायस्य दशमः खण्डः।।१०।।

(अथ प्रथमाध्यायस्यैकादशः खण्डः)

अथ हैनं यजमान उवाच भगवन्तं वा अहं विविदिषाणीत्युषस्तिरस्मि चाक्रायण इति होवाच ।।१।।

तुम उसे जाने बिना उद्गान करोगे, तो तेरा मस्तक गिर जायेगा।।१०।।

ऐसे ही प्रतिहर्ता से कहा, हे प्रतिहर्तः! जो देवता प्रतिहार में अनुगत है, यदि तुम उसे जाने बिना प्रतिहरण करोगे, तो तेरा मस्तक गिर जायेगा। तब वे प्रस्तोतादि (मस्तक गिर जाने के भय से) अपने-अपने कर्मों से उपरत हो चुपचाप बैठ गये।।११।।

।।इति दशमः खण्डः।।

राजा और उषस्ति का संवाद

उसके बाद उस उषस्ति से यजमान राजा ने कहा- मैं भगवन् (आप) को जानना चाहता हूँ इस पर उषस्ति ने कहा- मैं चक्र का पुत्र उषस्ति हूँ।।१।।

---

समारता उपरताः सन्तो मूर्धपातभयात्**तूष्णीमासांचक्रिरे**ऽन्यच्चाकुर्वन्तः। अर्थित्वात्।।१०।।११।।

इति प्रथमाध्यायस्य दशमः खण्डः।।१०।।

अथानन्तरं **हैनमुषस्तिं यजमानो** राजोवाच। **भगवन्तं** वै पूजावन्तमहं **विविदिषाणि** वेदितुमिच्छामीत्युक्त **उषस्तिरस्मि चाक्रायण**स्तवापि श्रोत्रपथमागतो यदीति **होवाचो**क्तवान्।।१।।

**स होवाच भगवन्तं वा अहमेभिः सर्वैरार्त्विज्यैः पर्यैषिषं भगवतो वा अहमवित्त्याऽन्यानवृषि ।।२।।**

**भगवाꣳस्त्वेव मे सर्वैरार्त्विज्यैरिति तथेत्यथ तर्ह्येत एव समतिसृष्टाः स्तुवतां यावत्त्वेभ्यो धनं दद्यास्तावन्मम दद्या इति तथेति ह यजमान उवाच ।।३।।**

**अथ हैनं प्रस्तोतोपससाद प्रस्तोतर्या देवता प्रस्तावमन्वायत्ता तां चेदविद्वान्प्रस्तोष्यसि मूर्धा ते विपतिष्यतीति मा भगवानवोचत्कतमा सा देवतेति ।।४।।**

उस पर यजमान ने कहा- मैंने सम्पूर्ण ऋत्विक कर्मों के लिये आपकी खोज की थी। पर आपको न प्राप्त कर ही मैंने दूसरे ऋत्विगों का वरण किया था।।२।।

अब भी सम्पूर्ण ऋत्विक् कर्मों के लिये श्रीमान् ही रहें। राजा की बात सुनकर उषस्ति ने कहा- 'ठीक है,' और फिर यह भी कहा कि वे ऋत्विक्गण मेरे द्वारा प्रसन्नता से आज्ञा प्राप्त कर स्तुति करें। याद रखो! इन सम्पूर्ण प्रस्तोता आदि को जितना धन दोगे, उतना ही धन मुझे देना। तब यजमान ने कहा- ऐसा ही होगा।।३।।

---

**स ह** यजमान **उवाच** सत्यमेवमहं **भगवन्तं** बहुगुणमश्रौषं सर्वैश्च ऋत्विक्कर्मभिरार्त्विज्यैः **पर्यैषिषं** पर्येषणं कृतवानस्मि। अन्विष्य **भगवतो वा अहमवित्त्या**ऽलाभेनान्यानिमान**वृषि** वृतवानस्मि।।२।।

अद्यापि **भगवांस्त्वेव मे** मम **सर्वैरार्त्विज्यै**र्ऋत्विक्कर्मार्थमस्त्वित्युक्त-**स्तथेत्या**होषस्तिः किंत्वथैवं **तर्ह्येत एव** त्वया पूर्वं वृता मया समतिसृष्टा मया सम्यक्प्रसन्नेनानुज्ञाताः सन्तः **स्तुवताम्**। त्वया त्वेतत्कार्यम्। **यावत्त्वेभ्यः** प्रस्तोत्रादिभ्यः सर्वेभ्यो **धनं दद्याः** प्रयच्छसि **तावन्मम दद्या** इत्युक्तस्**तथेति ह यजमान उवाच**।।३।।

**अथ हैनमौ**षस्त्यं वचः श्रुत्वा **प्रस्तोतोपससादो**षस्तिं विनयेनोपजगाम। **प्रस्तोतर्या देवते**त्यादि **मा** मां **भगवानवोच**त्पूर्वम्। **कतमा सा देवता** या प्रस्ताव-भक्तिमन्वायत्तेति।।४।।



**प्राण इति होवाच सर्वाणि ह वा इमानि भूतानि प्राणमेवाभिसंविशन्ति प्राणमभ्युज्जिहते सैषा देवता प्रस्तावमन्वायत्ता तां चेदविद्वान्प्रास्तोष्यो मूर्धा ते व्यपतिष्यत्तथोक्तस्य मयेति ।।५।।**

**अथ हैनमुद्गातोपससादोद्गातर्या देवतोद्गीथमन्वायत्ता तां**

### प्रस्ताव देवता के विषय में प्रस्तोता का प्रश्न

उसके बाद उषस्ति के पास विनम्र भाव से प्रस्तोता गया (और बोला) आपने जो मुझसे कहा था कि हे प्रस्तोत:! जो देवता प्रस्ताव में अनुगत है यदि तू उसे जाने बिना ही प्रस्तवन करेगा, तो तेरा मस्तक गिर जायेगा। अत: वह देवता कौन है? (जो प्रस्तावभक्ति में अनुगत है)।।४।।



### प्रस्तवा में अनुगत देवता प्राण है।

"वह देवता प्राण है" ऐसा उषस्ति ने कहा, क्योंकि ये सभी चराचर भूत प्रलय काल में प्राण में ही प्रवेश कर जाते हैं और फिर प्राण से ही उत्पन्न होते हैं। अत: वह यह प्राण देवता ही प्रस्ताव में अनुगत है। यदि बिना जाने ही प्रस्ताव भक्ति करता तो मेरे इस प्रकार कहने पर तेरा मस्तक अवश्य गिर जाता।।५।।



### उद्गाता का प्रश्न

तदनन्तर उषस्ति के समीप उद्गाता गया और कहा, मुझसे जो आपने कहा था कि हे

---

पृष्टः **प्राण इति होवाच**। युक्तं प्रस्तावस्य प्राणो देवतेति। कथं, **सर्वाणि** स्थावरजङ्गमानि **भूतानि प्राणमेवाभिसंविशन्ति** प्रलयकाले **प्राणमभि** लक्षयित्वा प्राणात्मनै**वोज्जिहते** प्राणादेवोद्गच्छन्तीत्यर्थ उत्पत्तिकाले। अतः **सैषा देवता प्रस्तावमन्वायत्ता तां चेदविद्वांस्त्वं प्रास्तोष्यः** प्रस्तवनं प्रस्तावभक्तिं कृतवानसि यदि **मूर्धा** शिरस्ते व्यपतिष्यद्विपतितमभविष्य**त्तथोक्तस्य मया** तत्काले मूर्धा ते **विपतिष्यतीति**। अतस्त्वया साधु कृतम्। मया निषिद्धः कर्मणो यदुपरमम-कार्षीरित्यभिप्रायः।।५।।

तथोद्गाता पप्रच्छ **कतमा** सोद्गीथभक्तिमनुगताऽन्वायत्ता **देवतेति**।।६।।

**चेदविद्वानुद्गास्यसि मूर्धा ते विपतिष्यतीति मा भगवानवोचत्कतमा सा देवतेति ।।६।।**

**आदित्य इति होवाच सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्यादित्यमुच्चैः सन्तं गायन्ति सैषा देवतोद्गीथमन्वायत्ता तां चेदविद्वानुदगास्यो मूर्धा ते व्यपतिष्यत्तथोक्तस्य मयेति ।।७।।**

**अथ हैनं प्रतिहर्तोपससाद प्रतिहतर्या देवता प्रतिहारमन्वायत्ता तां चेदविद्वान्प्रतिहरिष्यसि मूर्धा ते विपतिष्यतीति मा भगवानवोचत्कतमा सा देवतेति ।।८।।**

उद्गातः! जो देवता उद्गीथ में अनुगत है यदि उसे जाने बिना ही उसका उद्गान करेगा, तो तेरा मस्तक गिर जायेगा। (इस पर उद्गाता ने भी पूछा कि) वह देवता कौन है? ।।६।।

**उद्गीथानुगत देवता आदित्य है**

इस प्रकार पूछे जाने पर "वह देवता आदित्य है" ऐसा उषस्ति ने कहा, क्योंकि ये सभी चराचर प्राणी ऊपर विद्यमान आदित्य का ही गान करते हैं। वह यह आदित्य देवता ही उद्गीथ में अनुगत है। यदि तू उसे बिना जाने ही उद्गान करता, तो मेरे द्वारा उस प्रकार कहे जाने पर तेरा मस्तक गिरा जाता।।७।।

**प्रतिहर्ता का प्रश्न**

पुनः प्रतिहर्ता उषस्ति के पास गया (और कहा) आपने मुझसे जो कहा था, हे प्रतिहर्तः! जो प्रतिहार में अनुगत देवता है, यदि उसे जाने बिना ही तू प्रतिहरण करेगा, तो तेरा मस्तक गिर जायेगा। अतः वह प्रतिहार में अनुगत देवता कौन है?।।८।।

---

पृष्टः **आदित्य इति होवाच। सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्यादित्यमुच्चै**रूर्ध्वं **सन्तं गायन्ति** शब्दयन्ति स्तुवन्तीत्यभिप्रायः। उच्छब्दसामान्यात्प्रशब्दसामान्यादिव प्राणोऽतः **सैषा देवते**त्यादि पूर्ववत्।।७।।

एवमे**वाथ हैनं प्रतिहर्तोपससाद** कतमा सा देवता **प्रतिहारमन्वायत्ते**ति।।८।।

**अन्नमिति होवाच सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्यन्नमेव प्रतिहरमाणानि जीवन्ति सैषा देवता प्रतिहारमन्वायत्ता तां चेदविद्वान्प्रत्यहरिष्यो मूर्धा ते व्यपतिष्यत्तथोक्तस्य मयेति तथोक्तस्य मयेति ।।९।।**



इति प्रथमाध्यायस्यैकादशः खण्डः ।।११।।

## (अथ प्रथमाध्यायस्य द्वादशः खण्डः)

**अथातः शौव उद्गीथस्तद्ध बको दाल्भ्यो ग्लावो वा मैत्रेयः**

### प्रतिहारानुगत देवता अन्न है

इस प्रकार पूछे जाने पर उषस्ति ने कहा– वह देवता अन्न है क्योंकि सम्पूर्ण चराचर प्राणी अपने लिये अन्न का ही हरण करते हुए जीवित रहते हैं। वह यह अन्न देवता प्रतिहार में अनुगत है। यदि तू उसे जाने बिना ही प्रतिहरण करता, तो मेरे द्वारा उक्त प्रकार से कहे जाने पर निश्चय ही तेरा मस्तक गिर जाता।।९।।



### शौवसाम का उपाख्यान

उसके बाद अब अन्न प्राप्ति के लिये श्वानों द्वारा देखे गये उद्गीथ का आरम्भ किया जाता

---

पृष्टोऽ**न्नमिति होवाच। सर्वाणि ह वा इमानि भूतान्यन्नमेवा**ऽऽत्मानं प्रति सर्वतः **प्रतिहरमाणानि जीवन्ति। सैषा देवता** प्रतिशब्दसामान्यात्प्रतिहारभक्तिमनुगता। समानमन्य**त्तथोक्तस्य मयेति**। प्रस्तावोद्गीथप्रतिहारभक्तीः प्राणादित्यान्नदृष्ट्योपासीतेति समुदायार्थः प्राणाद्यापत्तिः कर्मसमृद्धिर्वा फलमिति।।९।।

इति प्रथमाध्यायस्यैकादशः खण्डः।।११।।

अतीते खण्डेऽन्नाप्राप्तिनिमित्ता कष्टावस्थोक्तोच्छिष्टोच्छिष्टपर्युषितभक्षणलक्षणा सा मा भूदित्यन्नलाभायाथानन्तरं **शौवः** श्वभिर्दृष्ट **उद्गीथ** उद्गानं सामातः प्रस्तूयते। **तत्तत्र ह** किल **बको** नामतो दल्भस्यापत्यं **दाल्भ्यो** वा नामतो मित्रायाश्चापत्यं मैत्रेयः। वाशब्दश्चार्थे। द्व्यामुष्यायणो ह्यसौ। वस्तुविषये क्रियास्विव विकल्पानुपपत्तेः। द्विनामा द्विगोत्र इत्यादि हि स्मृतिः। दृश्यते चोभयतः पिण्डभाक्त्वम्। उद्गीथे

**स्वाध्यायमुद्वव्राज ॥१॥**

**तस्मै श्वा श्वेतः प्रादुर्बभूव तमन्ये श्वानः उपसमेत्योचुरन्नं नो भगवानागायत्वशनायाम वा इति ॥२॥**

**तान्होवाचेहैव मा प्रातरुपसमीयातेति तद्ध बको दाल्भ्यो ग्लावो वा मैत्रेयः प्रतिपालयांचकार ॥३॥**

है। वहाँ प्रसिद्ध है, कि (पुराकाल में) दल्भ का पुत्र बक, या मित्रा का पुत्र ग्लाव स्वाध्याय करने के लिये (एकान्त देश में स्थित) जलाशय के समीप गया॥१॥

उस ऋषि के समीप (स्वाध्याय से संतुष्ट हो देवता या ऋषि) श्वेत कुत्ता बनकर प्रकट हुआ। उसके पास दूसरे कुत्तों ने आकर कहा- भगवन्! आप हमारे लिये अन्न का आगान करें, क्योंकि हम निश्चय भूखे हैं॥२॥

उन छोटे-छोटे कुत्तों से श्वेत कुत्ते ने कहा- तुम प्रातःकाल इसी स्थान पर मेरे पास आना। तब दाल्भ्य बक या मैत्रेय-ग्लाव नामक ऋषि उसी स्थान पर प्रतीक्षा करता रहा॥३॥

---

बद्धचित्तत्वादृषावनादराद्वा वाशब्दः स्वाध्यायार्थः। **स्वाध्यायं** कर्तुं ग्रामाद्बहि**रुद्वव्राजो**-द्गतवान्विविक्तदेशस्थोदकाभ्याशम्। उद्वव्राज प्रतिपालयांचकारेति चैकवचनाल्लिङ्गा-देकोऽसावृषिः। श्वोद्गीथकालाप्रतिपालनादृषेः स्वाध्यायकरणमन्नकामनयेति लक्ष्यतेऽभिप्रायतः॥१॥

स्वाध्यायेन तोषिता देवतर्षिर्वा श्वरूपं गृहीत्वा **श्वा श्वेतः** संस्तस्मा ऋषये तदनुग्रहार्थं **प्रादुर्बभूव** प्रादुश्चकार। **तमन्ये** शुक्लं श्वानं क्षुल्लकाः **श्वान उपसमेत्योचुरु**क्तवन्तो**ऽन्नं नो**ऽस्मभ्यं **भगवानागायत्वा**गानेन निष्पादयत्वित्यर्थः। मुख्यप्राणं वागादयो वा प्राणमन्वन्नभुजः स्वाध्यायपरितोषिताः सन्तोऽनुगृह्णीयुरेनं स्वरूपमादायेति युक्तमेवं प्रतिपत्तुम्। अशनायाम वै बुभुक्षिताः स्मो वा इति॥२॥

एवमुक्ते श्वा श्वेत **उवाच तान्**क्षुल्लाकाञ्शुन **इहैवा**स्मिन्नेव देशे **मा** मां प्रातः प्रातःकाल **उपसमीयातेति**। दैर्घ्यं छान्दसं समीयातेति प्रमादपाठो वा। प्रातःकालकरणं तत्काल एव 'कर्तव्यार्थम्। अन्नदस्य वा सवितुरपराह्णेऽनाभिमुख्यात्। **तत्त**त्रैव **ह बको दाल्भ्यो ग्लावो** वा मैत्रेय ऋषिः **प्रतिपालयांचकार** प्रतीक्षणं कृतवानित्यर्थः॥३॥

**ते ह यथैवेह बहिष्पवमानेन स्तोष्यमाणाः संरब्धाः सर्पन्तीत्येवमाससृपुस्ते ह समुपविश्य हिं चक्रुः ॥४॥**

**ओ३मदा३मों पिबा३मों३ देवो वरुणः प्रजापतिः सविता२ऽन्नमिहा२ऽऽहरदन्नपते३ऽन्नमिहा२ऽऽहरा२ऽऽहरो३मिति ॥५॥**

**इति प्रथमाध्यायस्य द्वादशः खण्डः॥१२॥**

उन कुत्तों ने (वहाँ ऋषि के सामने आकर) जैसे कर्म में बहिष्पवमान् स्तोत्र से स्तवन करने वाले उद्गाता लोग एक दूसरे से मिलकर चलते हैं, वैसे ही (मुँह से एक दूसरे की पूँछ पकड़ कर) भ्रमण किया और वहाँ बैठकर हिंकार किया।।४।।

**श्वानों द्वारा किया गया हिंकार**

ओं हम खाते हैं, ओं हम पीते हैं, ओं देवता, वरुण, प्रजापति, सूर्यदेव हमारे लिये यहाँ पर अन्न लावें। हे अन्नपते! (सम्पूर्ण अन्न का जनक होने से वही अन्नपति है) तुम हमारे लिये यहाँ अन्न लाओ। अन्न लाओ।।५।।

इति द्वादशः खण्डः

---

**ते** श्वानस्तत्रैवाऽऽगम्य ऋषेः समक्षं **यथैवेह** कर्मणि **बहिष्पवमानेन** स्तोत्रेण **स्तोष्यमाणा** उद्गातृपुरुषाः **संरब्धाः** संलग्ना अन्योऽन्यमेव मुखेनान्योन्यस्य पुच्छं गृहीत्वाऽऽ**ससृपुरा**सृप्तवन्तः परिभ्रमणं कृतवन्त इत्यर्थः। ते एवं संसृप्य समुपविश्योपविष्टाः सन्तो **हिं चक्रु**र्हिंकारं कृतवन्तः।।४।।

**ओमदामों पिबामों देवो** द्योतनात्। **वरुणो** वर्षणाज्जगतः। **प्रजापतिः** पालनात्प्रजानाम्। सविता प्रसवितृत्वात्सर्वस्याऽऽदित्य उच्यते एतैः पर्यायैः, स एवंभूत आदित्यो**ऽन्नम**स्मभ्य**मिहाऽऽहरदा**हरत्विति। ते एवं हिं कृत्वा पुनरप्यूचुः— स त्वं हे**ऽन्नपते**। स हि सर्वस्यान्नस्य प्रसवितृत्वात्पतिः। न हि तत्पाकेन विना प्रभूतमन्नमणुमात्रमपि जायते प्राणिनाम्। अतोऽन्नपतिः। हेऽन्नपतेऽन्नमस्मभ्य-**मिहाऽऽहरा**ऽऽहरेति।। अभ्यास आदरार्थः. ओमिति।।५।।

इति प्रथमाध्यायस्य द्वादशः खण्डः।।१२।।

## (अथ प्रथमाध्यायस्य त्रयोदशः खण्डः)

**अयं वाव लोको हाउकारो वायुर्हाइकारश्चन्द्रमा अथकारः। आत्मेहकारोऽग्निरीकारः ॥१॥**

**आदित्य ऊकारो निहव एकारो विश्वे देवा औहोयिकारः प्रजापतिर्हिंकारः प्राणः स्वरोऽन्नं या वाग्विराट् ॥२॥**

साम के अवयव स्तोभाक्षर की उपासना

यह लोक ही (रथन्तर साम में प्रसिद्ध) 'हा' उकार स्तोभ है। वायु 'हा' इकार है, चन्द्रमा अथकार है, आत्मा इहकार है, और अग्नि ईकार है।।१।।

आदित्य ऊकार है, निहव (आह्वान) एकार है, विश्वेदेव औहोयिकार है। प्रजापति हिंकार है, तथा प्राण स्वर है, अन्न या (स्तोभ) है एवं विराट् वाक् है अर्थात् या इस स्तोभ में अन्नदृष्टि और विराड् दृष्टि वाग् इस स्तोभ में करनी चाहिये।।२।।

---

भक्तिविषयोपासनं सामावयवसंबद्धमित्यतः सामावयवान्तरस्तोभाक्षरविषयाण्युपासनान्तराणि संहतान्युपदिश्यन्तेऽनन्तरं सामावयवसंबद्धत्वाविशेषात्— अयं **वावायमेव लोको हाउकारः** स्तोभो रथंतरे साम्नि प्रसिद्धः— इयं वै रथंतरमिति। अस्मात्संबन्धसामान्याद्धाउकारस्तोभोऽयं लोक इत्येवमुपासीत।। **वायुर्हाइकारः**। वामदेव्ये सामनि हाइकारः प्रसिद्धः। वाय्वप्संबन्धश्च वामदेव्यस्य साम्नो योनिरिति। अस्मात्सामान्याद्धाइकारं वायुदृष्ट्योपासीत। **चन्द्रमा अथकारः**। चन्द्रदृष्ट्याऽथकारमुपासीत। अन्ने हीदं स्थितम्। अन्नात्मा चन्द्रः। थकाराकारसामान्याच्च। आत्मेहकारः। इहेति स्तोभोऽप्रत्यक्षो ह्यात्मेहेति व्यपदिश्यते। इहेति च स्तोभः। तत्सामान्यात्। अग्निरीकारः। ईनिधानानि चाऽऽग्नेयानि सर्वाणि सामानीत्यतस्तत्सामान्यात्।।१।।

**आदित्य ऊकारः**। उच्चैरूर्ध्वं सन्तमादित्यं गायन्त्यूकारश्चायं स्तोभः। आदित्यदैवत्ये वा साम्नि स्तोभ **ऊ** इत्यादित्य **ऊकारः**। निहव इत्याह्वानमेकारः स्तोभः। एहीति चाऽऽह्वयन्तीति तत्सामान्यात्। **विश्वे देवा औहोयिकारो** वैश्वदेव्ये साम्नि स्तोभस्य दर्शनात्। **प्रजापतिर्हिंकारः**। अनिरुक्त्याद्धिंकारस्य चाव्यक्तत्वात्। **प्राणः स्वरः**। स्वर इति स्तोभः। प्राणस्य च स्वरहेतुत्वसामान्यात्। **अन्नं या** या इति स्तोभोऽन्नम्। अन्नेन हीदं यातीत्यतस्तत्सामान्यात्। **वागिति** स्तोभो **विराडन्नं** देवताविशेषो वा। वैराजे साम्नि स्तोभदर्शनात्।।२।।

**अनिरुक्तस्त्रयोदशः स्तोभः संचरो हुंकारः ॥३॥**

**दुग्धेऽस्मै वाग्दोहं यो वाचो दोहोऽन्नवानन्नादो भवति य एतामेवꣳसाम्नामुपनिषदं वेदोपनिषदं वेद ॥४॥**

॥ इति प्रथमाध्यायस्य त्रयोदशः खण्डः॥

(अव्यक्त होने के कारण विशेषरूप से) जिसका निरूपण नहीं किया जा सकता और जो कार्य रूप से सञ्चार करने वाला है, वह तेरहवाँ स्तोभ हुंकार है।।३।।



उक्त उपासनाओं का फल

जो इस प्रकार सामावयव रूप स्तोभाक्षर संबन्धी उपनिषद् को जानता है, उसे वाणी, जो उस वाणी का फल है, उस फल को देती है, एवं वह अन्नवान् और अन्न भक्षण करने वाला होता है। 'उपनिषदं वेद' इस शब्द की आवृत्ति अध्याय समाप्ति के लिये की गयी है।।४।।

॥ इति त्रयोदशः खण्डः॥

इस प्रकार छान्दोग्योपनिषत् प्रथम अध्याय की श्रीमत्परमहंस परिव्राजकाचार्य श्रीकैलासपीठाधीश्वर परमादर्श आचार्यमहामण्डलेश्वर श्रीमत्स्वामी विद्यानन्द गिरि जी कृत मिताक्षराहिन्दी व्याख्या सम्पूर्ण हुई।।१।।

---

अनिरुक्तोऽव्यक्तत्वादिदं वेदं वेति निर्वक्तुं न शक्यते इत्यतः **संचरो** विकल्प्यमानस्वरूपं इत्यर्थः। कोऽसावित्याह— त्रयोदशः स्तोभो **हुंकारः**। अव्यक्तो ह्ययमतोऽनिरुक्तविशेष एवोपास्य इत्यभिप्रायः।।३।।

स्तोभाक्षरोपासनाफलमाह—

**दुग्धेऽस्मै वाग्दोहमि**त्याद्युक्तार्थम्। **य एतामेवं** यथोक्तलक्षणां **साम्नां** सामावयव स्तोभाक्षरविषया**मुपनिषदं** दर्शनं **वेद** तस्यैतद्यथोक्तं फलमित्यर्थः। द्विरभ्यासोऽध्याय-परिसमाप्त्यर्थः। सामावयवविषयोपासनाविशेषपरिसमाप्त्यर्थो वेति।।४।।

॥ इति द्वितीयाह्निकम् ॥२॥

इति प्रथमाध्यायस्य त्रयोदशः खण्डः॥१३॥

इति श्रीमद्गोविन्दभगवत्पूज्यपादशिष्यपरमहंसपरिव्राजकाचार्य-श्रीमच्छंकरभगवत्पादकृतौ छान्दोग्योपनिषद्विवरणे

प्रथमोऽध्यायः समाप्तः ॥१॥

1st अध्याय = सामावयव उपासना, उद्गीत दृष्टि से प्राण का-उपासना
2nd अध्याय = समस्त सामोपासना
प्रतीकों में अन्तर = नर्मदेश्वर, ज्योतिर्लिंग : महापुरुष से स्थापित.
उद्गीत सामावयव, साम ही उपास्य ॐ है। अभ्युदय फलक उपासनायें ऐश्वर्य प्राप्ति कराने वाले.

# द्वितीयोऽध्याय:

## (अथ द्वितीयाध्यायस्य प्रथम: खण्ड:)

**ॐ। समस्तस्य खलु साम्न उपासनꣳ साधु यत्खलु साधु तत्सामेत्याचक्षते यदसाधु तदसामेति ।।१।।** (शोभन)

**तदुताप्याहु: साम्नैनमुपागादिति साधुनैनमुपागादित्येव**

Essence — **सर्वावयव विशिष्ट साम की साधु दृष्टि से उपासना**

ओं समस्त (पाञ्चभक्तिक और साप्तभक्तिक) साम की उपासना निश्चय ही साधु है। जो साधु है वही साम है और जो असाधु होता है वह साम नहीं है (अर्थात् समस्त साम में साधुता है अवयव में नहीं) ऐसा इसे साम रहस्यविद् कहते हैं।।१।।

इसी विषय में विवेक करके कहते हैं (जब यह कहा जाता है कि) वह राजा आदि के पास साम रूप से गया, तो लोग यही कहते हैं कि वह पुरुष राजा या सामन्त के पास साधु भाव से गया। (और जहाँ इसके विपरीत बन्धनादि असाधु कार्य देखते हैं, वहाँ ये ऐसा कहते

---

ओमित्येतदक्षरमित्यादिना सामावयवविषयमुपासनमनेकफलमुपदिष्टम्। अनन्तरं च स्तोभाक्षरविषयमुपासनमुक्तम्। सर्वथाऽपि सामैकदेशसंबद्धमेव तदिति। अथेदानीं समस्ते साम्नि समस्तसामविषयाण्युपासनानि वक्ष्यामीत्यारभते श्रुति:। युक्तं ह्येकदेशोपासनानन्तरमेकदेशिविषयमुपासनमुच्यत इति।

**समस्तस्य** सर्वावयवविशिष्टस्य पाञ्चभक्तिकस्य साप्तभक्तिकस्य चेत्यर्थ:। खल्विति वाक्यालंकारार्थ:। **साम्न उपासनं साधु**। समस्ते साम्नि साधुदृष्टि-विधिपरत्वान्न पूर्वोपासननिन्दार्थत्वं साधुशब्दस्य। ननु पूर्वत्राविद्यमानं साधुत्वं समस्ते साम्न्यभिधीयते? न। साधु सामेत्युपास्त इत्युपसंहारात्। साधुशब्द: शोभनवाची। कथमवगम्यत इत्याह— **यत्खलु** लोके **साधु** शोभनमनवद्यं प्रसिद्धं **तत्सामेत्याचक्षते** कुशला:। **यदसाधु** विपरीतं **तदसामेति**।।१।। (निरवद्यं ; निर्दोष)

**तत्त्रैवं** साध्वसाधुविवेककरणे **उताप्याहु:—साम्नैनं** राजानं सामन्तं **वोपागादु**पगतवान्। कोऽसौ? यतोऽसाधुत्वप्राप्त्याशङ्का स इत्यभिप्राय:। शोभनाभिप्रायेण

**तदाहुरसाम्नैनमुपागादित्यसाधुनैनमुपागादित्येव तदाहुः ।।२।।**

**अथोताप्याहुः नो बतेति यत्साधु भवति साधु बतेत्येव तदाहुरसाम नो बतेति यदसाधु भवत्यसाधु बतेत्येव तदाहुः ।।३।।**

**स य एतदेवं विद्वान्साधु सामेत्युपास्तेऽभ्याशो ह यदेनꣳ साधवो धर्मा आ च गच्छेयुरुप च नमेयुः ।।४।।**

इति द्वितीयाध्यायस्य प्रथमः खण्डः।।१।।

हैं) वह इसके पास असाम रूप से गया अर्थात् वह इसके यहाँ अशोभन अप्रिय रूप से गया।।२।।

इसके बाद ऐसा भी कहते हैं कि हमारा साम हुआ अर्थात् जो शुभ होता है तो अहा! यह साधु है, ऐसा कहा जाता है और ऐसा भी कहते हैं हमारा असाम हुआ। अर्थात् अशुभ होने पर ''अरे! बुरा हो गया'' ऐसा कहते हैं (अतः साम और साधु शब्द समानार्थक सिद्ध हुए)।।३।।

इसे इस प्रकार जानने वाला जो वह पुरुष ''साम साधु है'' ऐसी ही उपासना करता है, उसके पास शास्त्रसम्मत जो साधु धर्म हैं वे अतिशीघ्र आ जाते हैं और उसके प्रति विनम्र भाव भी आ जाते हैं।।४।।

।।इति प्रथमः खण्डः।।

---

**साधुनैनमुपागादित्येव तत्**त्राऽऽ**हु**र्लौकिका बन्धनाद्यसाधुकार्यमपश्यन्तः। यत्र पुनर्विपर्यये बन्धनाद्यसाधुकार्यं पश्यन्ति तत्र**साम्नैनमुपागादित्यसाधुनैनमुपागादित्येव तदाहुः**।।२।।

**अथोताप्याहुः** स्वसंवेद्यं साम **नो**ऽस्माकं **बतेत्य**नुकम्पयन्तः संवृत्तमित्याहुः। एतत्तैरुक्तं भवति **यत्साधु भवति साधु बतेत्येव तदाहुः**। विपर्यये जातेऽसाम **नो बतेति। यदसाधु भवत्यसाधु बतेत्येव तदाहुः**। तस्मात्सामसाधुशब्दयोरेकार्थत्वं सिद्धम्।।३।।

अतः **स यः** कश्चित्**साधु** सामेति साधुगुणवत्**सामेत्युपास्ते** समस्तं साम साधुगुणवद्विद्वांस्तस्यैतत्फल**मभ्याशो ह** क्षिप्रं ह **यदि**ति क्रियाविशेषणार्थ**मेन**मुपासकं **साधवः** शोभना **धर्माः** श्रुतिस्मृत्यविरुद्धा **आ च गच्छेयु**रागच्छेयुश्च न केवलमागच्छेयुरुप **च नमेयुरु**पनमेयुश्च भोग्यत्वेनोपतिष्ठेयुरित्यर्थः।।४।।

इति द्वितीयाध्यायस्य प्रथमः खण्डः ।।१।।

## (अथ द्वितीयाध्यायस्य द्वितीय: खण्ड:)

**लोकेषु पञ्चविधꣳ सामोपासीत पृथिवी हिंकार:। अग्नि: प्रस्तावोऽन्तरिक्षमुद्गीथ आदित्य: प्रतिहारो द्यौर्निधनमित्यूर्ध्वेषु ॥१॥**

### लोक दृष्टि से पञ्चविध साम की उपासना

लोक में पाँच प्रकार की साम की उपासना करे। पृथिवी हिंकार है, अग्नि प्रस्ताव है, अन्तरिक्ष उद्गीथ है, आदित्य प्रतिहार और द्युलोक निधन है। इस प्रकार ऊपर के लोकों में लोक दृष्टि की जाने वाली उपासना बतलायी गयी है।।१।।

---

कानि पुनस्तानि साधुदृष्टिविशिष्टानि समस्तानि सामान्युपास्यानीति। इमानि तान्युच्यन्ते लोकेषु पञ्चविधमित्यादीनि। ननु लोकादिदृष्ट्या तान्युपास्यानि साधुदृष्ट्या चेति विरुद्धम्। न। साध्वर्थस्य लोकादिकार्येषु कारणस्यानुगतत्वात्। मृदादिवद्घटादिविकारेषु। साधुशब्दवाच्योऽर्थो धर्मो ब्रह्म वा सर्वथाऽपि लोकादिकार्येष्वनुगतो यथा यत्र घटादिदृष्टिर्मृदादिदृष्ट्यनुगतैव सा। तथा साधुदृष्ट्यनुगतैव लोकादिदृष्टि:। धर्मादिकार्यत्वाल्लोकादीनाम्। यद्यपि कारणत्वमविशिष्टं ब्रह्मधर्मयो:। धर्म एव साधुशब्दवाच्य इति युक्तं साधुकारी साधुर्भवतीति धर्मविषये साधुशब्दप्रयोगात्। ननु लोकादिकार्येषु कारणस्यानुगतत्वादर्थप्राप्तैव तद्दृष्टिरिति साधु सामेत्युपास्त इति न वक्तव्यम्। न। शास्त्रगम्यत्वात्तद्दृष्टे:। सर्वत्र हि शास्त्रप्रापिता एव धर्मा उपास्या न विद्यमाना अप्यशास्त्रीया:।

**लोकेषु** पृथिव्यादिषु **पञ्चविधं** पञ्चभक्तिभेदेन पञ्चप्रकारं साधु समस्तं **सामोपासीत**। कथम्। **पृथिवी हिंकार:**। लोकेष्विति या सप्तमी तां प्रथमात्वेन विपरिणमय्य पृथिवीदृष्ट्या हिंकारे पृथिवी हिंकार इत्युपासीत। व्यत्यस्य वा सप्तमीश्रुतिं लोकविषयां हिंकारादिषु पृथिव्यादिदृष्टिं कृत्वोपासीत। तत्र पृथिवी हिंकार:। प्राथम्यसामान्यात्। **अग्नि: प्रस्ताव:**। अग्नौ हि कर्माणि प्रस्तूयन्ते। प्रस्तावश्च भक्ति:। **अन्तरिक्षमुद्गीथ:** अन्तरिक्षं हि गगनम् गकारविशिष्टश्चोद्गीथ:। **आदित्य: प्रतिहार:**। प्रतिप्राण्यभिमुखत्वान्मां प्रति मां प्रतीति। **द्यौर्निधनम्**। दिवि निधीयन्ते हीतो गता **इत्यूर्ध्वेषू**र्ध्वगतेषु लोकदृष्ट्या सामोपासनम्।।१।।

**अथाऽऽवृत्तेषु द्यौर्हिंकार आदित्यः प्रस्तावोऽन्तरिक्ष-मुद्गीथोऽग्निः प्रतिहारः पृथिवी निधनम् ।।२।।**

**कल्पन्ते हास्मै लोका ऊर्ध्वाश्चावृत्ताश्च य एतदेवं विद्वाँल्लोकेषु पञ्चविधं सामोपास्ते ।।३।।**

इति द्वितीयाध्यायस्य द्वितीयः खण्डः।।२।।

**अधोलोक दृष्टि से पाँच प्रकार की सामोपासना**

इसके बाद अधोमुख लोकों में सामोपासना बतलायी जाती है। द्युलोक हिंकार है, आदित्य प्रस्ताव है, अन्तरिक्ष उद्गीथ है, अग्नि प्रतिहार है और पृथिवी निधन है।।२।।

जो इस उपासना को इस प्रकार जानता है वह जानने वाला पुरुष लोकों में पञ्चविध समस्त साम की उपासना करता है उसके प्रति ऊर्ध्व मुख और अधोमुख लोक भोग्य रूप से उपस्थित होते हैं।।३।।

।।इति द्वितीयः खण्डः।।

---

**अथाऽऽवृत्तेष्व**वाङ्मुखेषु पञ्चविधमुच्यते सामोपासनम्। गत्यागतिविशिष्टा हि लोकाः। यथा ते तथादृष्ट्यैव सामोपासनं विधीयते, यतोऽत आवृत्तेषु लोकेषु। **द्यौर्हिंकारः** प्राथम्यात्। **आदित्यः प्रस्तावः** उदिते ह्यादित्ये प्रस्तूयन्ते कर्माणि प्राणिनाम्। **अन्तरिक्षमुद्गीथः** पूर्ववत्। **अग्निः प्रतिहारः**। प्राणिभिः प्रतिहरणादग्नेः। **पृथिवी निधनम्**। तत आगतानामिह निधनात्।।२।।

उपासनफलं— **कल्पन्ते** समर्था भवन्ति **हास्मै लोका ऊर्ध्वाश्चाऽऽवृत्ताश्च** गत्यागतिविशिष्टा भोग्यत्वेन व्यवतिष्ठन्त इत्यर्थः। **य एतदेवं विद्वाँल्लोकेषु पञ्चविधं** समस्तं साधु **सामेत्युपास्त** इति सर्वत्र योजना पञ्चविधे सप्तविधे च।।३।।

इति द्वितीयाध्यायस्य द्वितीयः खण्डः।।२।।

## (अथ द्वितीयाध्यायस्य तृतीयः खण्डः)

**वृष्टौ पञ्चविधꣳ सामोपासीत पुरोवातो हिंकारो, मेघो जायते स प्रस्तावो, वर्षति स उद्गीथो विद्योतते स्तनयति स प्रतिहारः ॥१॥**

**उद्गृह्णाति तन्निधनं वर्षति हास्मै वर्षयति ह य एतदेवं विद्वान्वृष्टौ पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥२॥**

इति द्वितीयाध्यायस्य तृतीयः खण्डः ॥३॥

**वृष्टि दृष्टि से पाँच प्रकार की साम उपासना**

वृष्टि में पाँच प्रकार की साम की उपासना करे। पूर्व वायु हिंकार है और जो मेघ उत्पन्न होता है वही प्रस्ताव है। मेघ बरसता है यही श्रेष्ठता के कारण उद्गीथ है, बिजली कड़कती है यही प्रतिहार है।।१।।

बादल जल ग्रहण करता है यह निधन है, जो इस प्रकार जानने वाला पुरुष वृष्टि दृष्टि से पाँच प्रकार के साम की उपासना करता है, उसके लिये वर्षा होती है और वह स्वयं भी वर्षा करा लेता है।।२।।

।।इति तृतीयः खण्डः।।

---

**वृष्टौ पञ्चविधं सामोपासीत**। लोकस्थितेर्वृष्टिनिमित्तत्वादानन्तर्यम्। **पुरोवातो हिंकारः**। पुरोवाताद्युद्ग्रहणान्ता हि वृष्टिः। यथा साम हिंकारादिनिधनान्तम्। अतः पुरोवातो हिंकारः। प्राथम्यात्। **मेघो जायते स प्रस्तावः**। प्रावृषि मेघजनने वृष्टेः प्रस्ताव इति हि प्रसिद्धिः। **वर्षति स उद्गीथः** श्रैष्ठ्यात्। **विद्योतते स्तनयति स प्रतिहारः**। प्रतिहृतत्वात्।।१।।

**उद्गृह्णाति तन्निधनम्**। समाप्तिसामान्यात्। फलमुपासनस्य— **वर्षति** हास्मौ इच्छातः। तथा वर्षयति हासत्यामपि **वृष्टौ। य एतदि**त्यादि पूर्ववत्।।२।।

इति द्वितीयाध्यायस्य तृतीयः खण्डः।।३।।

अप्रतीकार रोगे जले प्रविशेत्



## (अथ द्वितीयाध्यायस्य चतुर्थः खण्डः)

**सर्वास्वप्सु पञ्चविधꣳ सामोपासीत मेघो यत्संप्लवते स हिंकारो यद्वर्षति स प्रस्तावो याः प्राच्यः स्यन्दन्ते स उद्गीथो याः प्रतीच्यः स प्रतिहारः समुद्रो निधनम् ॥१॥**

**न हाप्सु प्रैत्यप्सुमान्भवति य एतदेवं विद्वान्सर्वास्वप्सु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥२॥**

इति द्वितीयाध्यायस्य चतुर्थः खण्डः ॥४॥

### जलों में पाँच प्रकार की सामोपासना

सब प्रकार के जलों में पञ्चविध साम की उपासना करे। मेघ जो घनीभूत होता है वह हिंकार है, वह जो बरसता है, वह प्रस्ताव कहा गया है। जो नदियाँ पूर्व की ओर बहती हैं वह उद्गीथ है और जो पश्चिम की ओर बहती हैं वह प्रतिहार है तथा समुद्र इनका निधन है, (क्योंकि उसी में इनका विलय होता है) ॥१॥

जो इसे इस प्रकार जानने वाला पुरुष सभी जलों में पञ्चविध साम की उपासना करता है (वह इच्छा न करने पर) जल में नहीं मरता और जल से सम्पन्न हो जाता है॥२॥

॥इति चतुर्थः खण्डः॥

---

**सर्वास्वप्सु पञ्चविधं सामोपासीत**। वृष्टिपूर्वकत्वात्सर्वासामपामानन्तर्यम्। **मेघो यत्संप्लवत** एकीभावेनेतरेतरं घनी भवति मेघो यदोन्नतस्तदा संप्लवत इत्युच्यते तदाऽपामारम्भः **स हिंकारः**। **यद्वर्षति स प्रस्तावः**। आपः सर्वतो व्याप्तुं प्रस्तुताः। **याः प्राच्यः स्यन्दन्ते स उद्गीथः**। श्रैष्ठ्यात्। **याः प्रतीच्यः स प्रतिहारः** प्रतिशब्दसामान्यात्। **समुद्रो निधनम्**। तन्निधनत्वादपाम्॥१॥

**न हाप्सु प्रैति**। नेच्छति चेत्। **अप्सुमान्**म्मान्**भवति** फलम्॥२॥

इति द्वितीयध्यायस्य चतुर्थः खण्डः॥४॥

## (अथ द्वितीयाध्यायस्य पञ्चमः खण्डः)

**ऋतुषु पञ्चविधꣳ सामोपासीत वसन्तो हिंकारो ग्रीष्मः प्रस्तावो वर्षा उद्गीथः शरत्प्रतिहारो हेमन्तो निधनम् ।।१।।**

**कल्पन्ते हास्मा ऋतव ऋतुमान्भवति य एतदेवं विद्वानृतुषु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ।।२।।**

इति द्वितीयाध्यायस्य पञ्चमः खण्डः ।।५।।

### ऋतु दृष्टि से पञ्चविध साम की उपासना

ऋतुओं में पाँच प्रकार के साम की उपासना करे। वसन्त हिंकार है, ग्रीष्म प्रस्ताव है, (क्योंकि वर्षा के लिये अन्न संग्रह का प्रस्ताव किया जाता है) प्रधानता के कारण वर्षा उद्गीथ है, शरत्प्रतिहार है और हेमन्त ऋतु निधन है ।।१।।

जो इसे इस प्रकार जानकर ऋतुओं में पञ्चविध साम की उपासना करता है उसे ऋतुएं अपने अनुरूप भोग देती हैं और वह ऋतु संबन्धी भोगों से सम्पन्न हो जाता है।।२।।

।। इति पञ्चमः खण्डः।।

---

**ऋतुषु पञ्चविधं सामोपासीत**। ऋतुव्यवस्थायाः यथोक्तान्निमित्तत्वादानन्तर्यम्। वसन्तो हिंकारः। प्राथम्यात्। **ग्रीष्मः प्रस्तावः**। यवादिसंग्रहः प्रस्तूयते हि प्रावृडर्थम्। **वर्षा उद्गीथः**। प्राधान्यात्। **शरत्प्रतिहारः**। रोगिणां मृतानां च प्रतिहरणात्। **हेमन्तो निधनम्**। निवाते निधनात्प्राणिनाम्।।१।।

फलं— **कल्पन्ते ह** ऋतुव्यवस्थानुरूपं भोग्यत्वेन**अस्मा** उपासकायर्तवः। **ऋतुमान्**आर्तवैर्भोगैश्च संपन्नो **भवती**त्यर्थः।।२।।

इति द्वितीयाध्यायस्य पञ्चमः खण्डः।।५।।

## (अथ द्वितीयाध्यायस्य षष्ठः खण्डः)

**पशुषु पञ्चविधꣳ सामोपासीताजा हिंकारोऽवयः प्रस्तावो गाव उद्गीथोऽश्वाः प्रतिहारः पुरुषो निधनम् ॥१॥**

**भवन्ति हास्य पशवः पशुमान्भवति य एतदेवं विद्वान्पशुषु पञ्चविधꣳ सामोपास्ते ॥२॥**

इति द्वितीयाध्यायस्य षष्ठः खण्डः ॥ ६ ॥

### पशु दृष्टि से पञ्चविध साम की उपासना

पशुओं में पाँच प्रकार के साम की उपासना करे। बकरे हिंकार है, बकरे के सहचर होने से भेड़ें प्रस्ताव हैं और सर्वश्रेष्ठ गौवें उद्गीथ हैं, (वहन करने के कारण) अश्व प्रतिहार है और (आश्रय होने से) पुरुष निधन है॥१॥

जो इसे इस प्रकार जानने वाला पुरुष पशुओं में पञ्चविध साम की उपासना करता है, उसे पशु प्राप्त होता है और वह पशुप्राप्ति जन्य फल भोग एवं दानादि से युक्त हो जाता है॥२॥

॥ इति षष्ठः खण्डः॥

---

**पशुषु पञ्चविधं सामोपासीत**। सम्यग्वृत्तेष्वृतुषु पशव्यः काल इत्यानन्तर्यम्। **अजा हिंकारः**। प्राधान्यात्प्राथम्याद्वा। ''अजः पशूनां प्रथम'' इति श्रुतेः। **अवयः प्रस्तावः**। साहचर्यदर्शनादजावीनाम्। **गावः उद्गीथः**। श्रैष्ठ्यात्। **अश्वाः प्रतिहारः**। प्रतिहरणात्पुरुषाणाम्। **पुरुषो निधनम्**। पुरुषाश्रयत्वात्पशूनाम्॥१॥

फलं— **भवन्ति हास्य पशवः पशुमान्भवति**। पशुफलैश्च भोगत्यागादिभिर्युज्यत इत्यर्थः॥२॥

इति द्वितीयाध्यायस्य षष्ठः खण्डः॥६॥

## (अथ द्वितीयाध्यायस्य सप्तमः खण्डः)

**प्राणेषु पञ्चविधं परोवरीयः सामोपासीत प्राणो हिंकारो वाक्प्रस्तावश्चक्षुरुद्गीथः श्रोत्रं प्रतिहारो मनो निधनं परोवरीयाꣳसि वा एतानि ॥१॥**

**परोवरीयो हास्य भवति परोवरीयसो ह लोकाञ्जयति य**

### प्राणदृष्टि से पञ्चविध साम की उपासना

प्राणों में पाँच प्रकार के परोवरीय (उत्तरोत्तर श्रेष्ठ गुणवान्, प्राण दृष्टि से विशिष्ट) साम की उपासना करे। उनमें घ्राणेन्द्रिय हिंकार है, वाणी प्रस्ताव है, (क्योंकि वाणी से सबका प्रस्ताव किया जाता है और वाणी प्राण से श्रेष्ठ है) चक्षु उद्गीथ है, (वाणी से भी अधिक विषय के प्रकाशक होने से चक्षु वाणी से श्रेष्ठ है) श्रोत्र प्रतिहार है, (क्योंकि सभी ओर से शब्द श्रवण होने के कारण नेत्र की अपेक्षा श्रवण उत्कृष्ट है) मन निधन है (क्योंकि इन्द्रियों द्वारा उपस्थित विषय मन में रखे जाते हैं)। ये उपासनाएं निश्चय ही उत्तरोत्तर उत्कृष्टतर हैं।।१।।

जो पुरुष इस प्राण दृष्टि से विशिष्ट परोवरीय साम को जानने वाला प्राणों में पाँच प्रकार के उत्तरोत्तर उत्कृष्टतर साम की उपासना करता है उसका जीवन निश्चय ही उत्तरोत्तर उत्कृष्टतर

---

**प्राणेषु पञ्चविधं परोवरीयः सामोपासीत**। परंपरं वरीयस्त्वगुणवत्प्राणदृष्टि-विशिष्टं सामोपासीतेत्यर्थः। **प्राणो** घ्राणं **हिंकारः**। उत्तरोत्तरवरीयसां प्राथम्यात्। **वाक्प्रस्तावः**। वाचा हि प्रस्तूयते सर्वम्। वाग्वरीयसी प्राणात्। अप्राप्तमप्युच्यते वाचा प्राप्तस्यैव तु गन्धस्य ग्राहकः प्राणः। चक्षुरुद्गीथः। वाचो बहुतरविषयं प्रकाशयति, चक्षुरतो वरीयो वाच उद्गीथः। श्रैष्ठ्यात्। **श्रोत्रं प्रतिहारः**। प्रतिहृतत्वात्। वरीयश्चक्षुषः सर्वतः श्रवणात्। **मनो निधनम्**। मनसि हि निधीयन्ते पुरुषस्य भोग्यत्वेन सर्वेन्द्रियाहृता विषयाः। वरीयस्त्वं च श्रोत्रान्मनसः। सर्वेन्द्रियविषयव्यापकत्वात्। अतीन्द्रियविषयोऽपि मनसो गोचर एवेति। यथोक्तहेतुभ्यः **परोवरीयांसि** प्राणादीनि **वा एतानि**।।१।।

एतद्दृष्ट्या विशिष्टं यः **परोवरीयः** सामोपास्ते परोवरीयो **हास्य** जीवनं **भवती**त्युक्तार्थमिति तु पञ्चविधस्य साम्न उपासनमुक्तमिति सप्तविधे वक्ष्य-

**एतदेवं विद्वान्प्राणेषु पञ्चविधं परोवरीयः सामोपास्ते इति तु पञ्चविधस्य ॥२॥**

इति द्वितीयाध्यायस्य सप्तमः खण्डः ॥७॥

**(अथ द्वितीयाध्यायस्याष्टमः खण्डः)**

**अथ सप्तविधस्य, वाचि सप्तविधꣳ सामोपासीत यत्किंच वाचो हुमिति स हिंकारो, यत्प्रेति स प्रस्तावो, यदेति स आदिः ॥१॥**

होता जाता है और वह परोवरीय लोकों को जीत लेता है। यह पाँच प्रकार की सामोपासना का निरूपण किया गया॥२॥

॥इति सप्तमः खण्डः॥

**वाणी दृष्टि से सप्तविध साम की उपासना**

इसके बाद सप्तविध साम की उपासना आरम्भ की जाती है। वाक् दृष्टि से विशिष्ट सात प्रकार के साम की उपासना करनी चाहिये। वाणी में जो कुछ "हुम्" ऐसा स्वरूप है, वह हिंकार है, (क्योंकि हुम् और हिंकार में हकार की समानता है) जो कुछ "प्र" ऐसा शब्द स्वरूप है, वह प्रस्ताव है, (क्योंकि उन दोनों में "प्र" शब्द की समानता है) तथा जो कुछ "आ" ऐसा शब्द स्वरूप है, वह आकार में समानता के कारण आदि (ओंकार) है॥१॥

---

माणविषये बुद्धिसमाधानार्थम्। निरपेक्षो हि पञ्चविधे वक्ष्यमाणे बुद्धिं समाधित्सति॥२॥

**इति द्वितीयाध्यायस्य सप्तमः खण्डः॥७॥**

अथानन्तरं सप्तविधस्य समस्तस्य साम्न उपासनं साध्विदमारभ्यते। **वाचीति** सप्तमी पूर्ववत्। वाग्दृष्टिविशिष्टं **सप्तविधं सामोपासीते**त्यर्थः। **यत्किंच वाचः** शब्दस्य **हुमिति** यो विशेषः **स हिंकारो** हकारसामान्यात्। **यत्प्रेति** शब्दरूपं **स प्रस्तावः** प्रसामान्यात्। यत्—आ, इति स आदिः। आकारसामान्यात्। **आदि**रित्योंकारः। सर्वादित्वात्॥१॥

**यदुदिति स उद्गीथो यत्प्रतीति स प्रतिहारो यदुपेति स उपद्रवो यन्नीति तन्निधनम् ॥२॥**

**दुग्धेऽस्मै वाग्दोहं यो वाचो, दोहोऽन्नवानन्नादो भवति, य एतदेवं विद्वान्वाचि सप्तविधꣳ सामोपास्ते ॥३॥**

इति द्वितीयाध्यायस्याष्टमः खण्डः ॥८॥

**(अथ द्वितीयाध्यायस्य नवमः खण्डः)**

**अथ खल्वमुमादित्यꣳ सप्तविधꣳ सामोपासीत सर्वदा**

जो कुछ "उत्" ऐसा शब्द है, वह उद्गीथ है, जो कुछ "प्रति" ऐसा शब्द है, वह प्रतिहार है। जो कुछ "उप" ऐसा शब्द है, वह उपद्रव है और जो कुछ "नि" ऐसा शब्द स्वरूप है, वह निधन है (इन सबकी समानता स्पष्ट है)।।२।।

जो इसे इस प्रकार जानने वाला पुरुष वाणी में सप्तविध साम की उपासना करता है तो जो कुछ वाणी का सार है, उसे वाणी उस उपासक को दे देती है तथा वह प्रचुर अन्न से सम्पन्न और अन्न का भोक्ता हो जाता है।।३।।

।। इत्यष्टमः खण्डः।।

**आदित्य दृष्टि से सप्तविध साम की उपासना**

इसके बाद अब निश्चय ही आदित्य दृष्टि से विशिष्ट इस सात प्रकार के साम की उपासना करनी चाहिए। (वृद्धि और क्षय से रहित होने के कारण) आदित्य सर्वदा सम है इसी कारण

---

**यदुदिति स उद्गीथः** उत्पूर्वत्वादुद्गीथस्य। **यत्प्रतीति स प्रतिहारः।** प्रतिसामान्यात्। **यदुपेति स उपद्रव** उपोपक्रमत्वादुपद्रवस्य। **यन्नीति तन्निधनम्।** निशब्दसामान्यात्।।२।।

**दुग्धेऽस्मा** इत्याद्युक्तार्थम्।।३।।

इति द्वितीयाध्यायस्याष्टमः खण्डः।।८।।

अवयवमात्रे साम्न्यादित्यदृष्टिः पञ्चविधेषूक्ता प्रथमे चाध्याये। अथेदानीं **खल्वमुमादित्यं** समस्ते साम्न्यवयवविभागशोऽध्यस्य **सप्तविधं सामोपासीत**। कथं

